फलित ज्योतिष में

# काल-चक्र

दीवान रामचन्द्र कपूर

फलित-ज्योतिष में

# काल-चक्र

लेखक:—

दीवान रामचन्द्र कपूर

मोतीलाल बनारसीदास

दिल्ली : वाराणसी : पटना

# विषय–सूची

# समर्पण

आदरणीय एकमात्र ( ज्येष्ठ ) भ्राता, योगाचार्य, कुलावधूत,

डा० दीवान गोकुल चन्द्र कपूर

B. Sc., M. Tex. Instt ( Man ); A. M. A. L. ( Lon );

के

कर कमलों में परम श्रद्धा से यह
पुष्प अर्पित करता हूँ, जिनका
अनवरत भ्रातृ-स्नेह मुझे
सद् प्रयत्नों में
प्रोत्साहन व
बल देता
रहता
है।

रामचन्द्र कपूर
( वाराणसी )

# प्राक्कथन

दीवान रामचन्द्र कपूर उन थोड़े से व्यक्तियों में हैं जो उद्योग और व्यवसाय में लगे रहते हुए भी गम्भीर विषयों के अध्ययन में काफी दिलचस्पी लेते हैं। जिन विषयों में उनकी विशेष अभिरुचि है उनमें फलित ज्योतिष है। इस बात की आज कल बहुत बड़ी आवश्यकता है कि फलित ज्योतिष को शिक्षित जनता के सामने इस प्रकार रखा जाय कि वह रोचक और विज्ञान सम्मत प्रतीत हो। मैं स्वयं फलित ज्योतिष को विज्ञान से अभिमत मानता हूँ यद्यपि इस शास्त्र के वाङ्मय में मेरा चंचुक प्रवेश भी नहीं है। इसलिए वस्तुतः मैं उनकी कृतियों के सम्बन्ध में सम्मति देने का अधिकारी नहीं हूँ। परन्तु इतना तो कह सकता हूँ कि उनकी रचनाओं से फलित ज्योतिष के विद्यार्थी को सहायता मिलेगी और उसको स्थल स्थल पर यह बात भी देखने को मिलेगी कि यह ज्योतिष शास्त्र किस प्रकार वर्तमान सिद्धान्त ज्योतिष से अविरुद्ध है। यह भी बहुत उपयोगी बात है। मैं प्रस्तुत रचना "फलित ज्योतिष में काल चक्र" के लिए दीवान साहब को बधाई देता हूँ।

सम्पूर्णानन्द
( राज्यपाल-राजस्थान )

# भूमिका

प्रत्येक जन्म कुण्डली के ग्रह जातक के जीवन पर दो प्रकार का प्रभाव डालते हैं। उनमें से एक होता है स्थायी और दूसरा परिवर्तित ( सामयिक ) होता है। जन्मकालिक ग्रहों का जातक के जन्मज-पारिवारिक-सामाजिक स्तर, उसके शरीर की बनावट, उसके व्यक्तित्व, स्वभाव तथा संस्कारों से विशेष सम्बन्ध रहता है। जब कि वे ही ग्रह अपनी-अपनी दशा काल में जातक के जीवन में समय-समय पर उसके उत्थान-पतन, उन्नति-अवनति, स्वास्थ्य-रोग, हानि-लाभ, यश-अपयश, जीवन-मरण आदि इष्ट-अनिष्ट अवस्थाओं को पैदा करने में सहायक या बाधक हो जाते हैं अथवा इन अवस्थाओं के सूचक हो जाते हैं। जीवन की ऐसी अवस्थाओं को साधारणतया बोल-चाल की भाषा में जातक के "बुरे या अच्छे दिन" कहा जाता है। इन अच्छे या बुरे दिनों को जानने के लिए फलित ज्योतिष में अनेक पद्धतियां हैं जिनमें नक्षत्रदशा, गोचर तथा ताजिक पद्धतियां प्रधान हैं। भारतीय फलित ज्योतिष में जातक के भावी जीवन की घटनाओं को जानने के लिए नक्षत्र-दशा पद्धति ही प्रधान है। नक्षत्रदशा पद्धति का आधार जन्मकालिक चन्द्रस्पष्ट है। जन्म के समय चन्द्रमा जिस नक्षत्र पर रहता है उसी नक्षत्र से दशा का आरम्भ होता है। प्रत्येक नक्षत्र के स्वामी निर्धारित ग्रह होते हैं। जन्मनक्षत्र के स्वामी से दशा का आरम्भ होकर क्रम से आगामी नक्षत्रों के स्वामियों की दशा चलती रहती है। नक्षत्र-स्वामियों के दशावर्ष भी नियत होते हैं। फलित ज्योतिष में अनेक नक्षत्र-दशा पद्धतियां है। उनमें से चार प्रसिद्ध हैं। ( १ ) विंशोत्तरी ( २ ) अष्टोत्तरी ( ३ ) योगिनी ( ४ ) कालचक्र। इन चारों की दशा का आधार चन्द्रनक्षत्र ( चन्द्र-स्पष्ट ) है। इन चारों में दशा के आनयन की रीति तो एक सी है पर नक्षत्र-स्वामी भिन्न-भिन्न होने से दशाएं एक दूसरे से मेल नहीं खातीं। किसी भी जातक के जन्मकालिक चन्द्र-नक्षत्र की दशा-स्वामी का आरम्भ चारों पद्धतियों में भिन्न-भिन्न होता है और दशा-स्वामियों के दशा वर्ष भी भिन्न-भिन्न होते हैं, इस लिए किसी जातक के किसी इष्टसमय में जिस विंशोत्तरी ग्रह की दशा होगी अष्टोत्तरी या योगिनी में इस ग्रह की प्रायः न होगी।

**उदाहरणार्थः**—यदि किसी जातक का जन्म अश्विनी नक्षत्र का हो तो उसके जन्म समय में विंशोत्तरी में केतु की, अष्टोत्तरी में शुक्र की तथा योगिनी में मंगल की दशा होगी। सिवाय भरणी, कृत्तिका, अनुराधा, शतभिषा इन नक्षत्रों के, शेष सभी

नक्षत्रों के स्वामी विंशोत्तरी तथा अष्टोत्तरी में भिन्न-भिन्न हैं। इन उपरोक्त चारों नक्षत्रों के स्वामी विंशोत्तरी तथा अष्टोत्तरी में क्रम से शुक्र, सूर्य, शनि, राहु दोनों में एक ही से हैं पर विंशोत्तरी में क्रम से शुक्र के दशावर्ष २० और अष्टोत्तरी में २१, सूर्य के दोनों में समान ६ वर्ष, विंशोत्तरी में शनि के १९ वर्ष और अष्टोत्तरी में १० वर्ष, विंशोत्तरी में राहु के १८ वर्ष तथा अष्टोत्तरी में १२ वर्ष। इन विषमताओं के अतिरिक्त अष्टोत्तरी में केतु की तथा योगिनी में राहु की दशा होती ही नहीं।

नक्षत्रदशाओं की पारस्परिक असमता के कारण प्रश्न उठता है कि जब किसी जातक की कुण्डली के किसी एक ग्रह की दशा का समय भिन्न पद्धतियों से भिन्न काल में आता है तो क्या यह संभव है कि किसी नियत भावी समय में विभिन्न ग्रहों की दशा का फल एक सा रहेगा ? घटनाएं तो निश्चित रहती हैं, यदि उनका सम्बन्ध भिन्न-भिन्न ग्रहों की एक ही समय की दशाओं के परत्वसे होना माना जाय तो वह सर्वथा अयुक्तिसंगत होगा। इस लिए दशाओं के संम्बन्ध में यही कहा जा सकता है कि जिस नक्षत्रदशा पद्धति से फल सान्निध्य हो उसे ही मानना चाहिए तथा अन्य प्रकार की दशाओं के फल का एक प्रकार का विचार-सहायक समझना चाहिए। विभिन्न दशापद्धतियों से एक विशेष लाभ उठाया जा सकता है। वह लाभ यह है कि किसी पद्धति से आयु, किसी से सम्बन्धियों के अरिष्ट, किसी से विशेष प्रकार की घटनाएँ जानी जा सकती हैं। उदाहरणार्थ—विंशोत्तरी दशा से कारक-मारक का निश्चय होता है। कारक की दशान्तर में कार्य में सफलता तथा यश-ख्याति की वृद्धि मारक में शारीरिक कष्ट होता है। योगिनी में इससे कुछ भिन्न प्रकार का फल कहा गया है। कालचक्र अरिष्टप्रद घटनाओं ( **accidents** ) तथा मारक अवस्था ( निधन ) के जानने का एक अच्छा माध्यम है। जैमिनीय की दशाओं से अधिकतर माता-पिता भ्राता आदि के अरिष्टों का निर्णय किया जाता है। इस प्रकार भिन्न दशापद्धतियों का क्षेत्र कई विषयों में भिन्न है। विशिष्ट प्रकार के फल जानने के लिए उसी पद्धति से लाए गए ग्रहों के द्वारा फल आंकना चाहिए जिस पद्धति से उस विशिष्ट प्रकार के फल अधिकतर मिलते हों।

जातक की भावी जीवन-घटनाओं को जानने के लिए इस समय विंशोत्तरी दशा सर्वत्र प्रचलित है। इस दशापद्धति का एक प्रधान ग्रंथ "उडुदाय प्रदीप" है जिसमें बड़े वैज्ञानिक ढंग से ग्रहों की कारक व मारक अवस्थाओं के निर्णय करने की विवेचना की गई है। विंशोत्तरी दशा का फल बहुत अंशो में सही उतरता है। लेखक ने इस ग्रन्थ का मनन किया और उसके अनुसार जातक की

कुण्डलियों का फल बहुत अधिक मात्रा में घटता पाया। इस लिए लेखक ने उस ग्रंथ पर सविस्तार टीका की और उदाहरण सहित प्रत्येक श्लोकों का भाष्य किया है। यह ग्रंथ "लघुपाराशरी भाष्य" नाम से **श्री मोतीलाल बनारसीदास, पो० व० ७५, वाराणसी** से प्रकाशित है। फलित में रुचि रखने वाले महानुभावों को उसे अवश्य देखना चाहिए।

अष्टोत्तरी तथा योगिनी दशापद्धतियों पर कोई अलग से ग्रंथ नहीं है। ज्योतिषी लोग अष्टोत्तरी गणना द्वारा लाए गए ग्रहों की दशा का फल प्रायः विंशोत्तरी के उडुदाय प्रदीप नामक ग्रंथ के आधार पर ही कहते हैं जब कि दोनों पद्धतियों से गणितागत ग्रहों की दशा एक ही समय में भिन्न-भिन्न रहती है। ऐसा करना युक्ति संगत नहीं है।

योगिनी दशा भी चन्द्र-नक्षत्र से चलती है। इसमें प्रत्येक नक्षत्र के स्वामी ग्रह तथा साथ ही साथ उनकी योगिनियां निश्चित हैं और उन योगिनियों के क्रम से दशा चलती है। प्रत्येक योगिनी की मंगला से आरम्भ होकर संकटा तक क्रमशः एक, दो, तीन...आठ वर्ष की दशाएं होती है। साधारणतया उनका फल योगनियों के नाम के तुल्य ही होता है। यथा मंगला की दशा में मंगल, पिङ्गला में रोग तथा हानि, धान्या में धनधान्य की वृद्धि इत्यादि। नक्षत्रस्वामी ग्रहों तथा उनकी योगिनियों में पारस्परिक क्या और कैसा संबन्ध है इसकी विवेचना कहीं नहीं देखी गई। इस लिए यह पद्धति अधूरी है। उदाहरण स्वरूप मानो कि मंगला की दशा में उसका स्वामी चन्द्र यदि कुण्डली में पापाक्रान्त अष्टमस्थ हो तो एक तरफ मंगला की दशा मंगलकारी और दूसरी तरफ उसके स्वामी चन्द्र की दशा अमंगलकारी होगी। दोनों का कैसे मेल खायगा यह विवादास्पद है।

कालचक्र दशा भी चन्द्रनक्षत्र ( चन्द्रस्पष्ट ) की दशा है। यह दशा प्रत्येक चन्द्रनक्षत्र के प्रत्येक चरण से आरम्भ होती है। जिस प्रकार विंशोत्तरी दशा में प्रत्येक २७ नक्षत्रों के दशाधीश क्रम से नवग्रह होते हैं उसी प्रकार इस कालचक्र में बजाय २७ नक्षत्रों के उनके १०८ चरणों से दशा का क्रम नियत होता है। नक्षत्र का एक चरण एक राशि का नवम भाग है इस लिए यह कालचक्र दशा राशियों की नवमांश दशा है।

यह दशा जैमिनीय की नवमांश दशा से मिलती-जुलती है। इस दशा का उल्लेख तथा दशा आनयन की रीति बृहद्पराशर होराशास्त्र तथा जातक पारिजात में है पर उस पर कोई ऐसी टीका नहीं है जिसके आधार पर सरलतापूर्वक दशा

लगाई जा सके और उस पर सही फलादेश किया जा सके। लेखक ने अनेक कुण्डलियों पर कालचक्र दशा का उपयोग किया और उसे मारक तथा अरिष्ट प्रसंग में बहुत उपयोगी पाया। इस दशा में अनुसंधान ( खोज ) की आवश्यकता प्रतीत होने पर लेखक ने अनेक कुण्डलियों में कालचक्र दशान्तर दशाओं का प्रयोग किया और जहाँ इस दशाचक्र सम्बन्धी शास्त्रों का वचन के अनुसार फल घटता नहीं पाया वहाँ उसका अपवाद निर्णय किया है। इस लिए लेखक का यह प्रयास अर्थात् कालचक्र दशा पद्धति की टीका होराशास्त्रों में वर्णित कालचक्रदशा फलादेश के श्लोकों की हिन्दी टीका मात्र नहीं है वरन् इसमें लेखक ने अपना अनुभव भी लिखा है और जहाँ आवश्यकता हुई है उसका उदाहरण भी दे दिया है। इतना होने पर भी लेखक की दृष्टि में यह कालचक्र भाष्य अभी अधूरा है। उसमें और खोज की आवश्यकता है फिर भी इस ग्रंथ को प्रकाशित करते समय उसे विश्वास है कि मारक तथा अरिष्ट निर्णय करने में यह ग्रंथ ज्योतिषियों के लिए उपयोगी सिद्ध होगा। इस सम्बन्ध में लेखक का मत है कि कालचक्रदशा पद्धति से जातक के मारक अथवा अरिष्ट समय को निर्णय करते समय मान्य ज्योतिषियों को लघुपाराशरी की विंशोत्तरी दशा के मारकग्रहों का भी निर्णय कर लेना चाहिए। यों तो कालचक्र में जब किसी जातक के जीवन में मारक ग्रहों की स्थिति पैदा हो जाती है और उनकी अन्तर्दशा में जातक की यदि मृत्यु न हुई तो मृत्यु तुल्य अवस्था तो अवश्य हो जाती है पर यदि उस समय विंशोत्तरी में कारकग्रह की दशा हुई तो कालचक्रान्तर्गत फल एक मोड़ ले लेता है। अस्तु, ग्रह जनित अरिष्ट और मारक अवस्था आने पर विंशोत्तरी का भी आश्रय ले लेना चाहिए। लेखक ने अपने पूर्वोक्त लघुपाराशरी भाष्य में मारकेश निर्णय की सरल रीति दी है।

भावी रिष्टारिष्ट जानने के लिए गोचर तथा ताजिक पद्धति के उपयोग की भी परिपाटी है। गोचर पद्धति द्वारा तात्कालिक ग्रह तथा जन्मकालिक ग्रहों के पारस्परिक संबन्ध से सामयिक फल कहा जाता है। यह पद्धति ग्रहों की वास्तविक स्थिति से सम्बन्ध रखती है। इसमें काल्पनिक या अदृष्ट कुछ नहीं है इसलिये यह पद्धति वैज्ञानिक है पर चूंकि जातक के हर समय की घटनाओं को जानने के लिये गोचर पद्धति में हर समय के आकाशीय ग्रह-स्थितियों की विशेषतया चन्द्रमा की गणना करते रहना सरल साध्य नहीं है इस लिए जन्म कुण्डली में गोचर ग्रहों का उल्लेख नहीं रहता। चन्द्रमा को छोड़ अन्य ग्रहों के एक राशि से दूसरी राशि में प्रवेश के काल दीर्घ काल होते हैं तिस पर भी वे जब जब प्रथम राशि को छोड़कर दूसरी राशि में प्रवेश करते हैं उन सभों की गणना बिना पंचांगों के सरल नहीं है इसलिये जब किसी जातक पर कोई अरिष्ट आ चुका होता है, साधारणतया उसी समय गोचर

ग्रहों का विचार किया जाता है। गोचर ग्रहों से फलादेश जानने के लिये कोई प्रामाणिक ग्रंथ भी नहीं है। गोचरपद्धति अनुसरित ताजिकपद्धति है। ताजिकपद्धति से वर्षफल कहा जाता है। जातक के सूर्य स्पष्ट पर प्रत्येक वर्ष जो कुण्डली बनती है वह वर्ष कुण्डली कही जाती है। इस पद्धति के द्वारा वर्ष-वर्ष के फल जानने के लिये ताजिक नीलकंठी आदि विशिष्ट ग्रंथ हैं पर वे आर्ष नहीं हैं। उसमें भी ग्रहों की दशा चलती है और मुंथा नाम का एक कल्पित ग्रह भी रहता है।

जीवन की भावी घटनाओंको जानने के लिये ऊपर प्रधान पद्धतियों का उल्लेख किया गया। इसके अतिरिक्त पाराशर होरा शास्त्र में अनेक दशाओं का उल्लेख है जिन पर अलग से समझने-समझाने के लिये कोई प्रामाणिक ग्रंथ नहीं है और न उन दशाओं का फल इत्थंभूत घटता ही देखा गया है। वे **(Verified)** नहीं हैं उनमें खोज की आवश्यकता है। प्रामाणिक टीका तथा कुण्डलियों में प्रयोग के प्रमाण के अभाव में उन सब दशाओं के फल पर पूरा विश्वास नहीं किया जा सकता।

कोई भी दशापद्धति हो वह फलादेश में सर्वांगपूर्ण नहीं हो सकती। ग्रहातिरिक्त विश्व की अदृष्ट शक्तियों का भी मनुष्य की जीवन चर्या में हाथ है और साथ ही साथ प्रत्येक मनुष्य का जीवन उतना संकीर्ण नहीं है कि उसमें बाहरी शक्तियां प्रवेश कर सकती ही नहीं। इस लिए किसी भी पद्धति से जाना गया जातक–फलादेश सर्वदा वैसा ही घटे जैसा ग्रह स्थिति से घटना चाहिये, ऐसा नहीं होता। कम से कम फलादेश की शुभ या अशुभ की मात्रा में तो अंतर पड़ ही जाता है। कभी कभी तो देखा गया है कि निर्धारित अरिष्ट जातक को बिला कोई कष्ट दिए यों ही व्यतीत हो जाते हैं। लेखक के मत से इसके दो प्रधान कारण हैं। एक गणितागत ग्रहों के स्थानों की अशुद्धि जो पंचांगों की विषमता के कारण होती है। इसका एक मनोरंजक उदाहरण लेखक द्वारा निर्मित एक कुण्डली का है। लेखक का एक ही पुत्र है जिसका जन्म शुभ सम्वत् २००० भाद्रपद कृष्ण ६ शनिवार को काशी में प्रातः ४।२४ वादन समय ( स्टै० टाइम ) में हुआ। श्री बापूदेव पंचांग से उस समय भरणी नक्षत्र का भभोग ६०।३९ भुक्त ५९।५४ तथा भोग्य ०।४४।३० था और श्री विश्व पंचांगानुसार भरणी का भभोग ६०।१२, भुक्त ४६।५० तथा भोग्य १३।२२ था। श्री बापूदेव की गणना के अनुसार जन्म में विंशोत्तरी शुक्र भोग्य वर्षादि ०।२।२८ तथा श्री विश्वपंचांगानुसार शुक्र महादशा भोग्य वर्षादि ४।५।८ है। इन दोनों का अंतर वर्षादि ४।२।१० है। यह अंतर असह्य है। लेखक दोनों पंचांग-कर्ताओं के आदरणार्थ यह नहीं लिखना चाहता कि फल किस पंचांग द्वारा निर्धारित दशा में घट रहा है।

ज्योतिष फलादेश का निर्धारित मात्रा में न घटने का एक कारण दार्शनिक भी है। भारतीय दार्शनिकों का मत है कि मनुष्य का जन्म तथा उसका दुःख सुख का भोग उसके पिछले जन्म के पुण्यापुण्य हेतु पर आधारित है। लेखक के मत से वह दुःख सुख इस जन्म के जन्म कालिक ग्रहों तथा दशाओं के समय में प्रस्फुटित होता है। जिस प्रकार बीज में उसके सभी अवयव समाए हुए रहते हैं और उनका प्रस्फुटन अनुकूल भूमि तथा अवसर के अनुकूल वातावरण में होता है उसी प्रकार मनुष्य के संचित पूर्वजन्म के संस्कारों तथा पुण्यापुण्य कर्माशयों का प्रस्फुटन ग्रहों की अनुकूल तथा विपरीत अवस्थाओं में होता रहता है। पुण्यापुण्य, उपयुक्त अनुपयुक्त कर्माशय के फल का नाम प्रारब्ध है। प्रारब्ध के साथ साथ इस जन्म में उसका क्रियमाण ( किए हुए कर्म ) का भी संचय होता रहता है। लेखक का मत है कि मनुष्य का प्रारब्ध जबतक बली रहता है, ग्रहों के फल निर्धारित मात्रा में होते रहते हैं और जब क्रियमाण प्रबल हो जाता है तो ग्रहों का प्रभाव या ग्रहों की सूचना अक्षुण्ण हो जाती है। इस लिए लेखक के मत से जो लोग सांसारिक चक्र में फंसे सांसारिक वासनाओं और सामाजिक तथ्यों के बीच उलझे रहते हैं उनका अपना ( आत्मीय ) कुछ नहीं रहता तो उन पर ग्रहों का प्रभाव अत्यधिक होता है अथवा उन्हें भोग वैसा ही होता है जैसे वे ग्रह सूचना देते हैं। जो लोग इससे ऊपर उठ चुके होते हैं उन पर ग्रहों का प्रभाव, विशेषतया मानसिक प्रभाव बहुत कम होता है जिससे निर्धारित उपयुक्त वा अनुपयुक्त फल की अनुभूति वैसी नहीं होती जैसी सांसारिक पुरुष की। शारीरिक अरिष्ट तथा मृत्यु को कोई पार नहीं कर सकता इसलिए सब किसी की मृत्यु होती है। चूंकि निधन ग्रहों की संभावित निधनावस्था में ही प्रायः संभव है इस लिए उनका निर्धारित रहना तर्कसंगत है जिसका अध्ययन प्रयास इस ग्रंथ का उद्देश्य है। मनुष्य अल्पज्ञ है इस लिए उसकी कोई भी जानकारी इत्थं भावी ही हो यह संभव नहीं।

——:०:——

# गोलाध्याय

आकाश में जितने चमकते पिण्ड दिखाई देते हैं, समय-समय पर दिखाई पड़ जाते हैं या दुर्बीन से दिखाई पड़ सकते हैं वे सब अगणित होते हुए भी उनकी संज्ञाएं नियत हैं। जो पिण्ड सूर्य के चारों ओर परिक्रमा कर रहे हैं उनकी संज्ञा ग्रह है। जो पिण्ड ग्रहों की परिक्रमा कर रहे हैं वे सब तत्तद् ग्रहों के उपग्रह हैं। सूर्य तारा या तारिका है। तारा उसे कहते हैं जिनकी वास्तविक गति ( दृश्यमान नहीं ) उपलब्ध न होती हो और वे स्थिरप्राय हों। ताराओं के सापेक्ष स्थान में परिवर्तन नहीं सा होता है। विशिष्ट तारासमूह का नाम नक्षत्र है। नक्षत्र का अर्थ है "न क्षरतीति नक्षत्रः" जिसका क्षरत्व न होता हो। जिस तारासमूह का विशिष्ट नाम कोई नक्षत्र हो उस समूह के सब से अधिक चमकने वाले या प्रख्यात तारा को उस नक्षत्र का योगतारा कहते हैं। अर्थात् जिस तारा से विशिष्ट नक्षत्र ( तारासमूह ) का अविलंब ज्ञान हो सके वह उस नक्षत्र विशेष का योगतारा है। नक्षत्रों को मिला कर जो विशिष्ट स्वरूप बनते हैं उनका नाम पृथक्-पृथक् राशि है। इस लिए तारा, तारासमूह ( नक्षत्र ), नक्षत्र समूह ( राशि ) है। जो राशि क्रांतिवृत्त के आस-पास पड़ती है उसे फलित में मेष, वृष, मिथुनादि १२ राशियां कहते हैं। तारा तथा ग्रहों की पहचान यह है कि आकाश में जो पिण्ड टिमटिमाते ( Twinckling ) हैं वे तारे हैं और जिनका प्रकाश एकरस रहता है वे ग्रह हैं। आकाश में ध्यान से देखने पर तारा तथा ग्रहों की पहचान हो जाती है। सभी ग्रह क्रांतिवृत्त के आस-पास ही रहते हैं। क्रांतिवृत्त की सीमा विषुववृत्त ( भूमध्यरेखा का आकाशीय विस्तार ) से उत्तर $२३\frac{१}{२}^\circ$ तथा दक्षिण $२३\frac{१}{२}^\circ$ तक है और सभी ग्रह इस सीमा से उत्तर दक्षिण $८^\circ$ तक ही रहते हैं अर्थात् सभी ग्रहों की कक्षा भू कक्षा ( क्रांतिवृत्त ) से $२३^\circ + ८^\circ = ३१^\circ$ भू मध्य रेखा से उत्तर दक्षिण की सीमा के भीतर है। इसका अपवाद दो अवान्तर ग्रह हैं। इस लिए सभी ग्रह आकाश में भूपृष्ठ के $३१^\circ$, $३२^\circ$ अक्षांस के उत्तर वा दक्षिण के भीतर ही दिखाई पड़ते हैं। ताराओं, ग्रहों, उपग्रहों अवान्तर ग्रहों के अतिरिक्त आकाश में धुधले बादल सरीखे तारिकाओं के कुछ विशिष्ट पुञ्ज दिखाई देते हैं। उन्हें नेबुला कहते हैं। ऐसा एक पुञ्ज आकाशगङ्गा में दिखाई पड़ता है। ये अनेक ताराओं के मिले जुले छिन्न-भिन्न वृहद् पिण्ड हैं। आकाश में कभी कभी पूंछदार तारे दिखाई पड़ जाते हैं। इन्हें ग्रहसमान समझना चाहिए पर इनकी संज्ञा पूंछदार तारा ही है। ये आकाश में कुछ दिनों तक दिखाई देकर फिर लुप्त हो जाते हैं और फिर प्रायः इनका दर्शन नहीं होता। इनका मार्ग गोल वृत्ताकार नहीं है

इस लिए वे लौटते नहीं। पूंछदार तारा जब आकाश में दिखाई देता है तो ज्योतिष लोग उसके आगमन को संसार के लिए एक बड़ा अपशकुन गिनते हैं। उल्काओं की भी संख्या अनगिनत हैं। ये ग्रहों और ताराओं से छूटके हुए भाग हैं।

सूर्य एक तप्त तारा है जिसके चारों ओर पृथ्वी परिक्रमा कर रही है। पृथ्वी के अतिरिक्त अन्य पिण्ड भी ( जो अब तक की जानकारी में संख्या में आठ हैं ) सूर्य की परिक्रमा कर रहे हैं। इन ग्रहों ने नाम ये हैं। मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, युरेनस, नेपच्यून, प्लूटो। इनके अतिरिक्त सूर्य और पृथ्वी के बीच कुछ अवांतर ग्रह भी हैं जो छिन्न-भिन्न अवस्था में हैं। इनकी गणना सही ग्रहों के बीच में नहीं की गई। ये सभी ग्रह सूर्य की परिक्रमा कर रहे हैं। परिक्रमा करने में इनकी कक्षा ( परिक्रमा मार्ग ) सूर्य से जिस क्रम में एक दूसरे से आगे है वह इस प्रकार है। बुध, शुक्र, पृथ्वी, मंगल, बृहस्पति, शनि, यूरेनस, नेपच्यून, प्लूटो। सूर्य से पृथ्वी की कक्षा की दूरी से यदि १ एक संख्या दी जावे तो सूर्य से उपरोक्त ग्रहों की कक्षा की दूरी क्रम से बुध ०·३८७, शुक्र ०·७२३, पृथ्वी १·०, मंगल १·५२३, बृहस्पति ५·२०२, शनि ९·५३९, यूरेनस १९·१८३, नेपच्यून ३०·०५४, प्लूटो ३९·५ इन ग्रहों की सूर्य परिक्रमा का समय क्रमशः इस प्रकार है—बुध ०·२४ वर्ष, शुक्र ०·६२ वर्ष, पृथ्वी १ वर्ष, मंगल १·८८ वर्ष, बृहस्पति ११·८६ वर्ष, शनि २९·४६ वर्ष, यूरेनस ८४·०२ वर्ष, नेपच्यून १६४·७८ वर्ष, प्लूटो २४८ वर्ष। पाश्चात्य फलित ज्योतिष में जातक फलादेश में इन सभी ग्रहों से फल कहा जाता है पर भारतीय आर्ष जातक फलादेश तथा दशापद्धति में केवल मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि की ही मान्यता है। इसके अतिरिक्त पाश्चात्य तथा भारतीय इन दोनों देशों के फलित ज्योतिष में सूर्य, चन्द्रमा, राहु तथा केतु ये भी ग्रह माने गए हैं। चन्द्रमा पृथ्वी की परिक्रमा करते हुए पृथ्वी के साथ-साथ सूर्य की भी परिक्रमा कर रहा है इस लिए उसकी मान्यता उपग्रह में न होकर ग्रहों में की गई है। पृथ्वी से उसका जितना घनिष्ट सम्बन्ध है उतना और किसी आकाशीय पिण्डों से नहीं है इस लिए फलित में चन्द्रमा को केवल ग्रह ही नहीं वरन् एक प्रधान ग्रह माना गया है। और ग्रहों के भी उपग्रह हैं जो उन के साथ ही साथ सूर्य की परिक्रमा कर रहे हैं पर चूंकि उन उपग्रहों का प्रभाव उन्हीं ग्रहों तक सीमित है जिनके वे उपग्रह हैं इस लिए अन्य ग्रहों के उपग्रहों को फलित में नहीं सम्मिलित किया गया। चन्द्रमा से तिथियों का निर्माण, पृथ्वी की ज्वारभाटा तथा जलवायु ( मौसम )

की स्थिति, मनुष्य के मन पर पड़ने वाले प्रभावों की महत्ता देखते हुए फलित में इसका बहुत ऊँचा स्थान माना गया है। ऐसा स्थान अन्य ग्रहों के उपग्रह हमारे जीवन में नहीं प्राप्त कर सकते।

पृथ्वी सूर्य की परिक्रमा कर रही है पर हम सब के लिए सूर्य ही पृथ्वी की परिक्रमा करता हुआ दिखाई देता है ( दैनिक भी, वार्षिक भी ) जिस प्रकार वेग से चलती हुई ट्रेन के डब्बे में बैठे हुए व्यक्ति के लिए रेल से बाहर के वृक्षादि चलते दिखाई देते हैं। गणना में यह कहना समान ही अर्थ रखता है कि रेल से अमुक स्थान इतनी दूर पर है अथवा अमुक स्थान से रेल इतनी दूर है। दिशा निर्देश में विपरीत दशा तो कही जायगी पर अंशात्मक कोण तो दोनों स्थिति में एक ही होगा। इस लिए हम पृथ्वी के मनुष्यों के लिए पृथ्वी की गति से उत्पन्न सभी पदार्थ सूर्य प्रसंग में सूर्य की गति के अनुरूप ही कहे जाते हैं। इसी लिए फलित ज्योतिष में पृथ्वी के स्थान पर सूर्य को भी एक ग्रह मान लिया गया। उसका राश्यादि गमन वस्तुतः पृथ्वी की ही राश्यादि गति है।

पृथ्वी के सूर्य-परिक्रमा मार्ग ( कक्षा ) को क्रांतिवृत्त कहते हैं। पृथ्वी इस
दि. घं. मि. से.
मार्ग से सूर्य की परिक्रमा ३६५. ६. ९. ८.९७ में एक बार कर लेती है। इसे निरयन सौरवर्ष कहते हैं। चन्द्रमा अपने मार्ग ( कक्षा में ) से पृथ्वी की एक वार
दि. घं. मि. से.
२७. ७. ४३. ११.५४५ में परिक्रमा कर लेता है जिसे निरयन नक्षत्र मास कहते हैं। यह मान चन्द्रमा के एक पूरे भचक्र गमन (सत्ताइसों नक्षत्रों) का समय है। अर्थात् चन्द्रमा २७.३२१६६०८ माध्यम सौर दिवसों में अपनी माध्यम गति से २७ नक्षत्रों को पार करता है जिसे एक नक्षत्रारम्भ से उसी नक्षत्र में पुनः पहुंचने का समय कह सकते हैं। पृथ्वी के सूर्य परिक्रमा की कक्षा का धरातल चन्द्र कक्षा की धरातल से लगभग ५° है। इन दोनों कक्षाओं का धरातल समस्थल पर नहीं है। ( यहां धरातल का अर्थ है कक्षा का आकाशीय विस्तार ) चूंकि दोनों का धरातल समस्थल पर नहीं है इस लिए ये दो आकाशीय बड़े वृत्त आपस में दो जगह काट करते हैं। (सभी वृत्त परस्पर दो ही जगह काट करते हैं) जैसे क  ख

पृथ्वी कक्षा ( क्रांति वृत्त ) की धरातल पर चन्द्रकक्षा का धरातल जहां दो जगहों पर काट (संपात) करता है उन्हें राहु तथा केतु कहा जाता है। दो संपात बिन्दुओं में से जिस बिन्दु से चन्द्रमा अपनी कक्षा में दक्षिण से उत्तर की ओर

जाता है उसे राहु कहते हैं, तथा उससे १८०° दूर स्थित दूसरे संपात को केतु कहते हैं। वृत्तों के संपात विन्दु सदा एक दूसरे से १८०° दूर ही रहते हैं। यह संपात विन्दु क्रांतिवृत्त में उत्तर से दक्षिण विलोम गति से लगभग १९° प्रतिवर्ष की गति से खिसक रहा है। इसी को राहु केतु की विलोम गति कहते हैं। इन संपात विन्दुओं पर जब सूर्य और चन्द्रमा की अंशात्मक युति होती है तब ग्रहण की स्थिति पैदा हो जाया करती है। चन्द्र या सूर्य ग्रहण पृथ्वी की एक विशेष घटना है जिसका प्रभाव देहधारियों पर पड़ता है। अन्य ग्रहों का भी ग्रहण लगता है पर उससे पृथ्वी के प्रकाश तापादि का विक्षेप नही पड़ता इस लिए फलित में राहु केतु का सम्मिलित किया जाना तर्क सम्मत है। इस दृष्टि से चन्द्र-राहु या चन्द्र-केतु की युति कुण्डली में अच्छा योग नही गिना जाता। राहु केतु को तम ग्रह माना गया है पर दशाओं में परिस्थिति वश ये शुभ भी हो जाते हैं। चन्द्रमा के साथ शनि की युति भी गोचर में अरिष्टप्रद मानी गयी है।

भारतीय फलित ज्योतिष में यूरेनस ( हार्शेल ) नेपच्यून तथा प्लूटो का कोई स्थान नहीं है। इन ग्रहों का पता इस वीसवीं सदी में लगा है जब कि हमारे प्रायः सभी फलित ग्रंथ इसके पूर्व के हैं। संभव है आर्ष ऋषिओं को इनका पता हो पर इन तीनों ग्रहों की पृथ्वी से दूरी का ध्यान रखकर तथा राशिगमन के दीर्घकाल का ध्यान कर इसे छोड़ दिया गया हो। जो हो नक्षत्र दशाओं में इनका कोई स्थान नहीं है। विशेष बात यह है कि २७ नक्षत्रों की दशाओं में प्रत्येक नक्षत्र के स्वामी नियत हैं, उनका क्रम नियत है तथा दशावर्ष भी नियत हैं। देखा जाता है कि इन उपरोक्त तीन ग्रहों के अर्थात् हार्शेल, नेपच्यून तथा प्लूटो के विना सम्मिलित किए अन्य नव ग्रहों की दशा का फल तत्तद् ग्रहों के दशा काल में होता दिखाई देता है। इससे यह आवश्यक नहीं जान पड़ता कि दशापद्धतियों में इन्हें सम्मिलित किया जाए। दूसरा पक्ष यह है कि जिस प्रकार विंशोत्तरी आदि दशाओं में राहु केतु का स्थान तो है पर उनकी राशि वही होती है जिस राशि पर वे जिस कुण्डली में बैठे हों ऐसी स्थिति में उस राशि के दो स्वामी मान लिए जाते हैं। इसी प्रकार इन ग्रहों की यदि राशि स्थिर हों तो दशापद्धति में उन राशियों के दो स्वामी जान लेने पर तारतम्य से फलादेश कहना अधिक फलद होगा। ऐसा प्रयास कर किसी ज्योतिषी महोदय ने अपना पक्ष उपस्थित किया हो ऐसा देखा नहीं गया। पाश्चात्य ज्योतिष में ये ग्रह ( यूरेनस, नेपच्युन, प्लूटो ) जातक फलादेश में सम्मिलित कर लिए गए हैं। इनका फल भी इनके स्वभावादि के अनुसार कहा जाता है पर

लेखक के मत से अभी उनका फल निर्धारण करना समीचीन नहीं है क्योंकि इन ग्रहों का राशिगमन काल दीर्घ है और जब तक सैकड़ों आवृत्तियों का फल कुण्डलियों में न मिला लिया गया हो, फलनिर्धारण संशयात्मक ही रहेगा। प्लूटो तो पता लगने के समय से अभीतक एक राशि भी पूरा पार नहीं कर पाया है इस लिए उसका फलादेश निर्धारित करना तो हास्यास्पद है।

नक्षत्रदशा पद्धतियों में सिवाय विंशोत्तरी के अन्य पद्धतियों में राहु का कोई स्थान है ही नहीं। यह विस्मय की बात है कि अष्टोत्तरी तथा योगिनी में केतु की दशा तो है पर राहु की नहीं। इसी लिए लेखक ने विंशोत्तरी दशा को ही प्रामाणिक मानकर उस पर भाष्य लिखा। इस कालचक्र दशा में भी राहु-केतु के दशावर्ष नियत नहीं हुए हैं पर फलादेश में राहु-केतु को सम्मिलित कर लिया गया है। "जीवो जीवे जीवो यदा राहुः सौरिर्वक्री रविः स्थितः" अर्थात् जीवराशि में यदि राहु जीव वक्री शनि, रवि ये हों तो पाप योग होता है। कालचक्र दशा में राहु को सर्वदा पापी माना है।

पृथ्वी जिस मार्ग से सूर्य की परिक्रमा करती है उसके आकाशीय विस्तार पर जो तारे—तारामण्डल हैं उन्हें ही फलित क्षेत्र के नक्षत्र कहते हैं जोकि आकाश में सर्वत्र सभी दिशा में तारे तथा ताराओं का समूह है। इन्ही नक्षत्रों में सूर्य चलता दिखाई देता है इसी प्रकार चन्द्रकक्षा के धरातल पर पड़ने वाले नक्षत्र चान्द्र नक्षत्र कहे जाते हैं। अन्य ग्रहों के भी ऐसे ही नक्षत्र हैं पर ये सब क्रांतिवृत्त से उत्तर दक्षिण ८° की दूरी के भीतर ही हैं इसी लिए फलित में क्रान्तिवृत्त धरातल के उत्तर-दक्षिण ८° ८° अर्थात् १६° चौड़ी एक सड़क पर दृश्यमान नक्षत्रों को ही फलित ज्योतिष में राशि-क्षेत्र माना है अन्य नक्षत्रों को नहीं। पर जब किसी ग्रह या चन्द्रमा का आकाशीय स्थान निर्धारण करना होता है तो उसका माप क्रांतिवृत्त ही होता है। जो ग्रह अपनी कक्षा में जिस समय जहाँ होगा तत्तुल्य उसका आकाशीय विस्तार क्रांतिवृत्त में जहां पड़ेगा उस समय का वही ग्रहस्पष्ट क्रांति-विषुव संपात से आगे उसके अंशादिकों में माना जाएगा। क्रांतिवृत्त तथा विषुववृत्त का संपात समस्त ग्रह स्पष्ट ( ग्रहस्थाननिर्देश ) का आरम्भ स्थान है। विषुव वृत्त पृथ्वी के भूमध्य रेखा के आकाशीय विस्तार का वृत्त है और चूंकि पृथ्वी अपनी कक्षा ( क्रांतिवृत्त ) पर लगभग २३½° झुकी है इस लिए पृथ्वी का विषुव वृत्त उसके क्रांतिवृत्त में दो जगह ( काट ) संपात करता है। प्रथम संपात को सायन मेषादि विन्दु कहते हैं। और दूसरे को तुलादि विन्दु। सभी ग्रहों के स्थान

निर्देशक आरम्भ विन्दु सायन मेषादि विन्दु हैं। पर यह विन्दु विलोम गति से दक्षिण-पश्चिम की ओर क्रांतिवृत्त में ५०·२६" विकला की वार्षिक गति से घसक रहा है जिससे प्रत्येक वर्ष क्रांतिवृत्त धरातल के आकाशीय विस्तार पर दिखाई पड़ने वाले तारे तथा उनसे संलग्न तारे क्रांतिवृत्त धरातल में अपने पूर्व स्थान से प्रत्येक वर्ष ५०·२६" विकला सायन संपात विन्दु से उत्तर पूर्व क्रांतिवृत्त में दिखाई पड़ते हैं। चूंकि सभी ग्रहों का नाक्षत्रिक तथा राशि संबन्धी फल ग्रहों तथा नक्षत्रों इन दोनों के तारतम्य से होता है इस लिए भारतीय फलित ज्योतिष में ग्रहों के पृथ्वी सापेक्ष स्थान निर्धारण (ग्रहोदय) श्रृंगोन्नति, ग्रह छाया आदि विषयों को छोड़ फलित के सभी पदार्थों में सायन स्थान से नहीं प्रत्युत उन नक्षत्रों से कहा जाता है जिसका स्वरूप प्रत्यक्ष है। दृश्यमान नक्षत्र परत्व से फलादेश की परिपाटी निरयन परिपाटी कही गई है। भारत में सर्वत्र निरयन जन्म कुण्डली तथा सभी ग्रहों के निरयन स्थान से फलादेश कहने व जानने की परिपाटी है। पाश्चात्य देशों में सायन ग्रहों से फल कहा जाता है। इस समय दोनों का अन्तर लगभग २३° का है। लेखक के मत से फलित में निरयन गणना ही वैज्ञानिक है सायन नहीं। इस संबन्ध में लेखक के लघुपाराशरी भाष्य के परिशिष्ट "ख" को पढ़ना चाहिए। वहाँ लेखक ने विस्तार से सायन-निरयन गणना पर विवेचना की है।

—— o ——

# गणिताध्याय

समस्त ग्रहों का आकाशीय स्थान-निर्देश क्रांति-वृत्त के निरयन या सायन अंशादिक भागों में किया जाता है। क्रांतिवृत्त एक बड़ा वृत्त है। सभी वृत्त ३६० अंशों के होते हैं इस लिए क्रांतिवृत्त भी ३६०° का होता है। इसे भचक्र भी कहते हैं। इस भचक्र के बारह समान भागों को राशियां कहते हैं। इन भागों के आकाशीय विस्तार में तारों का समूह है और प्रत्येक ३०° के एक समूह को एक राशि कहते हैं। उन राशियों का नाम नाम से मिलते जुलते तारा समूह के स्वरूपों के अनुसार पड़ा है जैसे मेष राशि मेढ़े के स्वरूप जैसी है। इन राशियों में वृश्चिक राशि का स्वरूप तो ठीक विच्छू जैसा है। भचक्र का बारहवां हिस्सा एक राशि ३०° की है। जिस प्रकार भचक्र का द्वादश भाग एक राशि है उसी प्रकार उसका २७ वां भाग एक नक्षत्र है। ३६०° का बारहवां भाग ३०° है और उसका २७ वां भाग १३° २०′ है। इस तरह एक राशि में सवा दो नक्षत्र होते हैं (१३° २०′ × २¼ नक्षत्र = ३०°)। एक नक्षत्र ४ भागों मे बांटा जाता है जिसे चरण कहते हैं इस लिए किसी भी नक्षत्र के एक चरण का माप ३° २०′ होता है। एक राशि में नौ चरण होते हैं (३° २०′ × ९ = ३०)

एक भचक्र = ३६०° = १२ राशि

एक राशि = ३६०°/१२ = ३०° = १८००′ कला

एक राशि = २¼ नक्षत्र = १८००′

एक राशि = २¼ × ४ = ९ नक्षत्र-चरण = १८००′ कला

एक राशि = १८००′ = १०८००″ विकला

एक राशि = ३०° अंश

१° अंश = ६०′ कला = ३६००″ विकला

१′ कला = ६० विकला = ३६०० पर वि०

एक भचक्र = २७ नक्षत्र = ३६०°

एक भचक्र = २९ × ४ = १०८ नक्षत्र-चरण = ३६०°

एक नक्षत्र = ३६०°/२७ = १३° २०′ = ८००′ कला

एक नक्षत्र = नक्षत्र के चार चरण

एक नक्षत्र चरण = १३°२०′/४ = ३°२०′

एक नक्षत्र = एक राशि का सवा दो वा भाग = ३०°/२¼ = १३° २०′ = ८००′ कला

एक नक्षत्र = १३°२०′ = ८००′ कला = ४८०००″ विकला

एक भचक्र में १२ राशियां अथवा २७ नक्षत्र अथवा १०८ नक्षत्र चरण होते हैं। राशियों के नाम, नक्षत्रों के नाम तथा चरणों की संख्या इस ग्रंथ की सारणी में दी हुई है। फलित ज्योतिष में जहाँ कहीं केवल राशियों की चर्चा होती है उससे तात्पर्य चन्द्रमा की ही राशि से होता है। फलादेश में जहाँ यह कहा गया हो कि जातक की राशि मीन है तो उसका अर्थ होगा कि उस जातक के जन्म समय में चन्द्रमा मीन राशि पर था। इसी प्रकार जिस किसी का नक्षत्र रेवती है उससे तात्पर्य यह है कि उस जातक के जन्म समय में चन्द्रमा रेवती नक्षत्र में था। व्यवहार में चन्द्रनक्षत्र को केवल नक्षत्र कहते हैं। पंचांगों में प्रत्येक दिवस के आगे तिथि तथा नक्षत्र का नाम दिया हुआ होता है। वहाँ नक्षत्र से तात्पर्य चन्द्र नक्षत्र से होता है। वहाँ नक्षत्र के आगे घटी पल दिए हुए होते हैं जिससे तात्पर्य है कि उस दिन का वह अंकित नक्षत्र उस दिन के सूर्योदय काल से उतनी घटी पल पर समाप्त होगा। पत्रों में ( जब तक कोई विशेष उल्लेख न हो ) सर्वत्र तिथि, नक्षत्र के समाप्ति का ही समय घटी पलों में दिया गया होता है। उदाहरणः—यदि किसी

घ. प.

दिन रेवती के आगे ३०।३५ लिखा हो तो उसका अर्थ होगा कि उस वार को

घ. प.

चन्द्रमा उस दिन के सूर्योदय समय से ३०।३५ तक रेवती नक्षत्र में रहेगा। उस दिन यदि सूर्योदय ६ बज कर १० मिनट पर हो तो उस दिन रेवती सूर्योदय से

घ. प. घं. मि० घं. मि. घं. मि. घं. मि.

आगे ३०।३५ = १२।१४ तक अर्थात् ६।१० + १२।१४ = १८।२४ तक अर्थात् = मध्यान्होत्तर सायं ६ बज कर २४ मिनट पर चन्द्रमा रेवती को छोड़ कर अश्विनी में प्रवेश करेगा। यदि किसी का जन्म उस दिन सायं ६।२४ के पहले का है तो उसका जन्म नक्षत्र रेवती तथा राशि मीन होगी। रेवती नक्षत्र मीन राशि का अंग है। अब यदि किसी का जन्म उस दिन सायं ६।२४ के उपरान्त का हो तो उसका जन्म नक्षत्र रेवती के बाद वाले नक्षत्र अश्विनी का है और राशि मेष है।

पंचांगों में नक्षत्र के आगे जो घटी पल दिया रहता है वह उस नक्षत्र की भोग सीमा दी गई होती है और उस दिन के पूर्व दिवस के सामने इस नक्षत्र के पहले वाले नक्षत्र का अंत और वर्तमान नक्षत्र का आरंभ समय दिया हुआ होता है। एक नक्षत्र का समाप्ति काल दूसरे नक्षत्र का आरंभ काल होता है इस लिए जिस दिन किसी नक्षत्र की जब समाप्ति होती है उस समय उसके आगे वाले नक्षत्र का आरंभ होता है उसी प्रकार जिस दिन जिस नक्षत्र की समाप्ति होती है उस दिन से

पूर्व वाले दिन में उस नक्षत्र का आरंभ काल और उस नक्षत्र से पूर्व वाले नक्षत्र का समाप्ति काल होता है। एक नक्षत्र की समाप्ति दूसरे का आरंभ, एक का आरंभ पूर्व की समाप्ति है। एक नक्षत्र के पूरे भोग काल को भभोग या सर्वर्क्ष कहते हैं। जातक का जिस समय जन्म हो उस समय तक उसका जन्म नक्षत्र जितना बीत चुका हो उसे भयात या भुक्त कहते हैं और जन्म समय से नक्षत्र को जितना भोगना शेष रह गया हो उसे भोग्य कहते हैं। भभोग—भयात = भभोग्य, भयात + भोग्य = भभोग, भभोग–भोग्य = भभुक्त या भयात यहाँ भ अक्षर का अर्थ नक्षत्र है।

सूर्योदय के उपरान्त जितने घटी पल विपल या घं. मिंट सेकेन्ड पर जातक का जन्म होता है उसे इष्ट या सूर्योदयादिष्ट कहते हैं। यदि किसी का जन्म किसी दिन, दिन के १० बजे का है और उस दिन सूर्योदय ६ बजे का है तो वहाँ उस जातक का इष्टकाल सूर्योदय से ४ घण्टे का अथवा १० घटी होगा जिसे सूर्योदयादिष्टम् घट्यादि १०।०० लिखा जाएगा।

यदि किसी के जन्म समय में, सूर्योदयादिष्ट १० घटी हो, उस दिन रेवती नक्षत्र
घ. प.
का मान ३०।३५ हो और उस दिन के पूर्व वाले दिन में उत्तराभाद्रपदा का मान
घ. प. घ. प. घ. प. घ. प.
२९।२५ हो तो २९।२५ से जन्म वाले दिन २९।२५ तक ६० घटी होगी, २९।२५ से
घ. प. घ. प. घं. घ. प.
३०।३५ तक १।१० और होंगे, इस तरह रेवती का पूरा मान (भभोग) ६० + १।१०
घ. प. घ. प.
= ६१।१० होगा उस दिन रेवती का अंत ३०।३५ पर है और इष्ट १० घटी है तो
घ. प. घ. प. घ. प. घ. प.
रेवती का अंत इष्ट काल से ३०।३५–१०।० = २०।२५ पर होगा। यह २०।२५ रेवती नक्षत्र का भोग्य काल है। भभोग ६१।१० में–२०।२५ भोग्य घटाया तो शेष
घ. प.
४०।४५ यह रेवती का भुक्त वा भयात काल होगा। अब यदि किसी का जन्म सूर्योदयात् इष्ट ३०।३५ के बाद अर्थात् रेवती के अन्तकाल के बाद का यदि ४०।३५
घ. प. घ. प.
पर हो तो वहाँ उसका जन्म नक्षत्र अश्विनी होगा और भभुक्त ४०।३५–३०।३५ = १० घटी होगा। भभोग के लिए जन्म दिवस के अगले दिवस के अश्विनी के समाप्तिकाल को देखना होगा। यदि दूसरे दिन अश्विनी का मान २९।२५ हो तो

जन्म दिवस के रेवती अन्त के ३०।३५ से दूसरे दिन के अश्विनी के अंत २९।२५
घ. प.
तक ६० घटी में १।१० कम समय होगा। ३०।३५–२९।२५ = १।१०; ६०–१।१०
घ प.
= ५८।५० यह इष्टकाल ४०।३५ पर अश्विनी का भभोग काल है। भभोग ५८।५०
घ. प.
में भुक्त १० घटी को घटाने से ५८।४० यह अश्विनी का भोग्य काल होगा।

जन्मकालिक इष्ट में चन्द्रमा जिस नक्षत्र में हो, उस नक्षत्र के भुक्तकाल के अनुपात से चन्द्रमा का स्पष्ट बनाया जाता है। एक नक्षत्र का मान १३°२०′ = ८००′ कला होता है। यदि किसी जातक का जन्म रेवती का हो और जातक के इष्टकाल में रेवती भुक्त १० घटी और भोग या सर्वर्क्ष ६० घटी का हो तो चन्द्र स्पष्ट इस प्रकार बनेगा।

$$(\text{गत नक्षत्र} \times ८००') + \frac{८००' \times \text{भुक्त}}{\text{भभोग}}$$

यहाँ गत नक्षत्र उत्तराभाद्रपदा २६ वां नक्षत्र है। भभोग ६० घटी = भुक्त १० घटी है

$$(२६ \times ८००') + \left(\frac{८००' \times १०}{६०}\right) = २०८००' + \frac{८००'}{६} = २०८००' + १३३'२'' =$$

$$२०९३३'।२'' = \left(\frac{२०९३३'}{६०}\right) + २'' = ३४८° ५३' ०२'' = \overset{\text{रा}}{११}\ १८° ५३' ०२''$$

अस्तु यहाँ चन्द्र स्पष्ट मीन राशि के अठारह अंश, त्रैपन कला तथा दो विकला है।

## नक्षत्र भभोग भयात जानने की रीति का एक उदाहरणः—

श्री शुभ सम्वत् २०१९ मार्ग शीर्ष शुक्ल २ वार बृहस्पति को प्रातः १० बज के ३ मिंट पर ( स्टैंडर्ड टाइम ) जिस किसी का जन्म हो तो ( काशी में )
घं. मि.
( क ) उस दिन का सूर्योदय ( स्टैंडर्ड टाइम से ) ६।२७ पर है। जातक का
घं. मि. घं. मि. घं. मि.
जन्म प्रातः १०।३ पर है इसलिए १०।३ में ६।२७ घटाया तो लब्धि हुई ३।३६ अर्थात्
घं. मि. घं. मि.
जातक का जन्म सूर्योदय से ३।३६ बाद का है। ३।३६ = ९ घटी इस ९ घटी को सूर्योदयादिष्टम् अथवा इष्ट कहते हैं।

( ख ) उस दिन वार बृहस्पति को पंचांग में मूलनक्षत्र का मान ४६ घ. २० प. है। इसका अर्थ है कि उस दिन मूल नक्षत्र का अन्त उस दिन के सूर्योदय काल से ४६।२० उपरान्त हो जाएगा यह मूल का मान जातक के इष्ट से अधिक है अर्थात् जातक के जन्म के उपरान्त का है। जन्म समय (इष्ट) ९ घटी से ४६ घ. २० प. पर अर्थात् ४६।२० में ९ घटी घटाया तो ३७ घ. २० प. लब्धि हुई। यह जन्म समय से ३७ घ. २० प. पर मूल का अंत होगा। अस्तु जातक के लिये ३७।२० नक्षत्र मूल का भोग्य काल है। भोग्य का अर्थ है अभी भोगने को बाकी है।

( ग ) जातक के जन्म दिवस वार बृहस्पति के पिछले दिन वार बुध को पंचांग में ज्येष्ठा नक्षत्र का अंत ४३ घ. ४५ प. पर अंकित है। ज्येष्ठा का अंत मूल का आरम्भकाल है। वार बुध ४३ घ. ४५ प. से वार बृहस्पति ४३।४५ तक पूरे ६० घटी होते हैं। वार बृहस्पति को मूल का अंत ४६।२० है इस लिए ६० घ. + (४६ घ. २० प. – ४३ घ. ४५ प. = ६० + २।३५ = ६२ घ. ३५ प. यह मूल नक्षत्र के पूरे भोग काल हुए। इसे भभोग या सर्वर्क्ष कहते हैं।

( घ ) भभोग काल में भोग्य घटाने से नक्षत्र का भुक्त या भयात काल होता है। यहाँ भभोग ६२।३५ में भोग्य ३७।२० घटाया तो शेष २५।१५ यह मूल का भुक्त काल हुआ। अर्थात् जातक के जन्म काल में उसके जन्म के पहले ही मूल नक्षत्र २५ घ. १५ प. बीत चुका था।

उपरोक्त चारों पदार्थों को क्रम से इस प्रकार जानना चाहिए। उपरोक्त उदाहरण में जातक का इष्ट ९ घटी, सूर्योदय ६ घ. २७ प., मूल भोग ( सर्वक्ष ) ६२ घ. ३५ प.; भुक्त ( भयात ) २५।१५; भोग्य ३७।२०.

एक दूसरा उदाहरण :—

श्री शुभ संवत् २०१९ मार्गशीर्ष शुक्ल २ वार बृहस्पति को किसी का जन्म रात्रि के २ बज के १ मिनट पर हो।

( क ) उस दिन का सूर्योदय ६घं. २७ मि. है। प्रातः ६।२७ से सायं ६।२७ तक तक १२ घंटे हुए। पुनः सायं ६।२७ से रात्रि १२ बजे तक ५ घं. ३३ मि. हुआ, पुनः मध्यरात्रि १२ से २।१ बजे तक २ घं. १ मि. हुआ। इन सब का योग १२ घं. + ५ घं. ३३ मि. + २घं. १ म. = १९ घं. ३४ मि. तत्तुल्य ४८ घ. ५५ प. यह जातक का सूर्योदयादिष्ट हुआ।

( ख ) उस दिन मूल नक्षत्र का भोग ४६।२० तक है। यह जातक के इष्ट काल से कम है। इसका अर्थ हुआ कि जातक के जन्म काल से पूर्व ही मूल नक्षत्र की समाप्ति हो चुकी थी इष्ट समय पर पूर्वाषाढ़ नक्षत्र था। सूर्योदय से ४६।२० तक मूल था तदुपरान्त पू. षा. नक्षत्र का आरम्भ ४६।२० से हुआ। इष्ट ४८ घ. ५५ प. है इस लिए जन्म काल में ४८।५५ – ४६।२० = २घ. ३५ प. यह पू. षा. बीत चुका था। अस्तु, यहां २ घ. ३५ प. पूर्वाषाढ़ का भयात वा भुक्त है।

( ग , जन्म समय उस दिन पू. षा. का आरम्भ अर्थात् मूल का अन्त ) ४६।२० से है। यह पू. षा. नक्षत्र जन्म दिवस के दूसरे दिन वार शुक्र को ४८।०० पर समाप्त होता है ( उ. षा. का आरम्भ )। अब जन्म दिवस के ४६।२० से वार शुक्र ( दूसरे दिन ) के ४६।२० तक ६० घटी हुई। पू. षाढ़ का अन्त ४८।०० है इस लिए दूसरे दिन ४८।०० – ४६।२० = १ घ. ४० प. यह ६० घटी के उपरान्त का समय पू. षाढ़ के पूरे भोग का समय है अर्थात् यहां पू. षाढ़ का भभोग काल ६०।०० + १।४० = ६१ घ. ४० प. है।

भभोग में भुक्त घटाने से नक्षत्र का भोग्य काल होता है। यहां भभोग ६१।४० में भुक्त २।३५ घटाया तो शेष ५९।०५ यह भोग्य काल हुआ जिसका अर्थ है कि जातक के जन्म काल से ५९ घ. ०५ प. तक पू. षाढ़ नक्षत्र रहेगा।

**उपरोक्त चारों पदार्थ इस प्रकार हुए :—**

यहां जातक का इष्ट ४८ घ. ५५ प. ( सूर्योदय ६ घ. २७ मि. ) नक्षत्र पू. षा. का भभोग ६१।४०. भुक्त २।३५ तथा भोग्य ५९।०५ है।

**भभोग भयात से चन्द्रस्पष्ट करने की रीति का एक और उदाहरण :—**

मूल का भभोग ६२ घ. ३५ प. = ३७५५ प. भुक्त २५ घ. १५ प. = १५१५ प. हो तो :—

एक नक्षत्र का भोग मान १३° २०′ = ८००′ कला है।

नक्षत्र क्रम में मूल नक्षत्र की संख्या १९ वीं है और मूल से पहले ज्येष्ठा नक्षत्र मूल का गत नक्षत्र है जिसकी क्रम संख्या १८ है। गत नक्षत्र १८ × ८००′ = १४४००′ कला। यहां गत नक्षत्र से तात्पर्य है कि जन्म काल में १८ नक्षत्र बीत चुका तत्तुल्य चन्द्रमा को १४४०० कलाएं बीत चुकी और वर्तमान नक्षत्र मूल के १५१५ पल तुल्य चन्द्रमा की कलाएँ भी बीत चुकीं। यहां चन्द्रमा की ८०० कलाएँ मूल नक्षत्र के भभोग ६२।३५ = ३७५५ पल में व्यतीत होती हैं। अस्तु, यहां जब चन्द्रमा

३७५५ पल में ८०० कला भोगता है तो वह मूल के भुक्त २५ घ.१५प. = १५१५ पल में कितने अंशादि भोगेगा। इसका फल त्रैराशिक से इस प्रकार होगा:—

३७५५ में $८००'$ कला तो $१५१५$ कला में $= \frac{८०० \times १५१५}{३७५५} = \frac{८०० \times ३०३}{७५१} =$ $\frac{२४२४००'}{७५१} = ३२२'।४६''।१०''' \cdots = ५^\circ।२२'।४६''।१०'''$ यह मूल के भुक्त का चन्द्र स्पष्ट हुआ। अब इस स्पष्ट में गत नक्षत्र तक के व्यतीत हुए चन्द्र स्पष्ट १४४०० कलाओं को जोड़ने से जन्मकालिक चन्द्र स्पष्ट होगा। यहां $१४४००' = २४०^\circ = ८$ राशि। $८$ राशि $+ ५^\circ।२२'।४६''।१०''' =$ रा. $८।५^\circ।२२'।४६''।१०'''$ यह मूल के भभोग ६२ घ.३५ प. तथा भुक्त २५।१५ का चन्द्र स्पष्ट है।

अथवा:—(गत नक्षत्र संख्या $\times १३^\circ २०'$) + वर्तमान नक्षत्र के $\left(\frac{\text{भुक्त पलादि} \times ८००'}{\text{भभोग}}\right)$ = चन्द्र स्पष्ट।

यहां $( १३^\circ २०' \times १८ ) + \left(\frac{१५१५' \times ८००'}{३७५५}\right) = (१८ \times ८००') + ५^\circ।२२'।४६''।$ $१०''' =$ रा. $८।५^\circ।२२'।४६''।१०'''$

**नक्षत्र के भभोग भयात से नक्षत्र के चरण तथा चरण के भोग भुक्त तथा भोग्य काल जानने की रीति।**

एक नक्षत्र में चार चरण होते हैं इस लिए किसी भी नक्षत्र के भभोग मान को चार से भाग देने पर लब्धि उस चरण का भोग मान होता है। यदि किसी नक्षत्र का जन्म कालिक भभोग ६० घ. ४० प. हो तो उस नक्षत्र का चरण मान $\frac{६०।४०}{४} =$ घ. प. १५।१० होगा। प्रथम चरण १५ घ. १० प. तक, द्वितीय चरण १५।१० से ३०।२० तक, तृतीय चरण ३०।२० से ४५।३० तक तथा चतुर्थ चरण ४५।३० से ६०।४० तक होगा।

अब यदि जन्म समय किसी नक्षत्र का भभोग ६०।४० तथा भुक्त २० घ.५ प. हो तो यह भुक्त नक्षत्र के द्वितीय चरण के मान १५।१० से ३०।२० के बीच में पड़ेगा अस्तु उसका जन्म उक्त नक्षत्र के द्वितीय चरण में हुआ माना जायगा।

यहां भभोग ६० घ. ४० प. = ३६४० पल, भुक्त २०।५ = १२०५ पल है। नक्षत्र-भभोग के चरण का मान $\frac{३६४०}{४}$ पल = ९१० पल हुआ। प्रथम चरण का मान ० से ९१० पल तक, द्वितीय का ९१० से १८२० पल तक, तृतीय का मान १८२० से

२७३० पल तक तथा चतुर्थ का मान २७३० से ३६४० पल तक होगा। भुक्त के पल १२०५ हैं जो नक्षत्र के द्वितीय चरण मान ९१० पल से १८२० पल के भीतर है अस्तु जन्म नक्षत्र के द्वितीय चरण का है।

यहां भभोग ३६४० पल, भुक्त १२०५ पल हैं। द्वितीय चरण का मान ९१० से १८२० पल तक है। नक्षत्र भुक्त १२०५ पल है इस लिए द्वितीय चरण के आरम्भ ९१० पल से १२०५ पल तक द्वितीय चरण का जन्मकालिक भुक्त मान १२०५–९१० = २९५ पल होगा। तथा १८२०–१२०५ = ६१५ पल द्वितीय चरण का भोग्यकाल होगा। भुक्त + भोग्य = भोग, अस्तु २९५ + ६१५ = ९१० पल द्वितीय चरण का भोग काल है।

अस्तु उपरोक्त उदाहरण में भभोग ६०।४० भभुक्त २०।५ के अनुसार यहां नक्षत्र चरण काल ९१० प. भुक्त २९५ पल और भोग्य ६१५ पल होगा।

नक्षत्र चरण के भोग भुक्त भोग्य से काल चक्र दशा का संबंध है। काल चक्र दशा नक्षत्र के चरण से चलती है। उस दशा में चरण की नवमांश राशि के दशावर्ष के अनुसार से चरण भोग भुक्त के अनुपात से महादशा का भुक्त भोग काल निकाला जाता है। विंशोत्तरी दशा में नक्षत्र के स्वामियों के दशावर्ष के अनुसार नक्षत्र भभोग भयात से दशा बनाई जाती है। वहां नक्षत्र से दशा का आरम्भ होता है।

### नक्षत्र भभोग भयात से विंशोत्तरी दशा आनयन—

यदि किसी का जन्म भरणी नक्षत्र का हो। भरणी भभोग ६०।४० भुक्त २०।५ हो तो विंशोत्तरी में भरणी नक्षत्र का स्वामी शुक्र है जिसकी महादशा का वर्ष २० नियत है।

भभोग ६०घ.४०प. = ३६४० पल, भुक्त २०घ.५प. = १२०५ पल भभोग ३६४० पल में शुक्र २० वर्ष तो १२०५ में कितने वर्ष = $\frac{२० \times १२०५}{३६४०}$ वर्ष = ६व.७मा.१३दि.३०घ. यह शुक्र का भुक्त काल होगा। २० वर्ष में घटाने से अर्थात् व.२०–व.६म.७।१३।३० = वर्षादि १३।४।१५।३० यह क्र का भोग्य काल होगा। यहां भुक्त काल का अर्थ है कि उपरोक्त भभोग भयात वश जातक के जन्म के पहले ही उसकी शुक्र की महादशा वर्ष के ६।७।१३।३० व्यतीत हो चुके और जन्म समय से उसके शुक्र की महादशा के वर्षादि १३।४।१५।३० व्यतीत होने को हैं। अर्थात् जन्म

समय से आरम्भ होकर शुक्र की महादशा जन्म समय से १३।४।१५।३० तक रहेगी। इसके बाद फिर क्रम से सूर्य के बाद चन्द्रादि की दशा चलती रहेगी।

### विंशोत्तरी महादशा सारणी नीचे दी जाती है

| नक्षत्र | अश्विनी मघा मूल | भरणी पू. फा. पू. षा. | कृतिका उ.फा. उ. षा. | रोहिणी हस्त श्रवण | मृगशिरा चित्रा धनिष्ठा | आर्द्रा स्वाती शत भषा | पुनर्वसु विशाखा पू. भाद्र. | पुष्य अनुराधा उ.भाद्र | आश्लेषा ज्येष्ठा रेवती |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र स्वामी | केतु | शुक्र | सूर्य | चन्द्र | मंगल | राहु | बृहस्पति | शनि | बुध |
| महादशा वर्ष | ७ | २० | ६ | १० | ७ | १८ | १६ | १९ | १७ |

विंशोत्तर में प्रत्येक ग्रह की महादशा में नवग्रहों की अन्तरदशा तथा प्रत्येक अन्तर में नवग्रहों का प्रत्यन्तर चलता है। ग्रह की महादशा में उसी ग्रह से अन्तर का आरंभ होकर महादशा ग्रह क्रम के अनुसार अंत होता है। विंशोत्तरी महादशा, अन्तर, प्रत्यन्तर की सारिणि इसी ग्रन्थ में अन्यत्र दी गई है। विशेष विवरण के लिये लेखक की पुस्तक "लघुपाराशरी भाष्य" को पढ़ना चाहिए। विंशोत्तरी दशा में कारक तथा मारक ग्रहों का निर्णय कर फल कहा गया है। लेखक का सुझाव है कि कालचक्रान्तरगत मारक राशियों की दशा के समय विंशोत्तरी के मारक ग्रहों के समय का भी आनयन करके देखना चाहिये। कालचक्र मारक राशि की दशा के समय यदि विंशोत्तरी की भी मारक दशा आती हो तो मारक अरिष्ट और उग्र हो जाता है।

### नक्षत्र चरणभोग, चरणभुक्त से कालचक्रदशा आनयन की रीति

ध्रुवाः—$\frac{\text{नक्षत्र चरण परमायु वर्ष} \times \text{नत्रक्ष चरण भुक्त (भयात)}}{\text{नक्षत्र चरण भोग}}$ = वर्षादि भुक्त महादशा

कालचक्र में प्रत्येक नक्षत्र चरण की एक परमायु होती है। उसी परमायु वर्ष को नक्षत्रचरण का महादशा वर्ष मानना चाहिए।

### कालचक्र दशान्तरगत नक्षत्रों के चरण की परमायु वर्ष जानने की गणना

$\frac{\text{(गत नक्षत्र संख्या} \times \text{४) + वर्तमान नक्षत्रचरण}}{\text{१२}}$ = लब्धि को "क" शेष को "ख" मानो।

$\frac{\text{"ख"}}{\text{४}}$ = शेष "ग"। अब यदि "क' सम अंक हो और "ग" १ तो वर्तमान नक्षत्र चरण का परमायु वर्ष १००, ग" २ तो ८५; "ग" ३ = ८३ वर्ष, "ग" ४ = ८६

वर्ष। "क" यदि विषम अंक हो तो "ग" १ = ८६; "ग" २ = ८३, "ग" ३ = ८५ तथा "ग" ४ = १०० वर्ष होगा।

| | ग १ | ग २ | ग ३ | ग ४ | |
|---|---|---|---|---|---|
| "क" सम अंक | १०० | ८५ | ८३ | ८६ | परमायु वर्ष |
| "क" विषम अंक | ८६ | ८३ | ८५ | १०० | परमायु वर्ष |

(१) उदाहरण:-स्वाती के तृतीय चरण का परमायुवर्ष (महादशावर्ष) कितना होगा। स्वाती का गत नक्षत्र चित्रा है। चित्रा की नक्षत्र संख्या १४ है। वर्तमान स्वाती के तृतीय चरण की संख्या ३ है।

$\frac{(१४ \times ४)+३}{१२} = \frac{५६+३}{१२} = \frac{५९}{१२}$ = लब्धि ४, शेष ११. लब्धि ४ = "क"। शेष ११ = "ख" शेष ११ को ४ से भाग दिया $\frac{११}{४}$ तो शेष ३ बचा शेष ३ = "ग"। यहाँ "क" ४ सम अंक है और ग ३ अंक है। उपरोक्त सारणी में "क" सम, ग ३ की परमायु ८३ वर्ष है।

(२) अश्विनी प्रथम चरण की परमायु क्या होगी। यहाँ अश्विनी का गत नक्षत्र ० शून्य है क्योंकि अश्विनी से नक्षत्र क्रम चलता है। अश्विनी के प्रथम चरण की संख्या १ है। ०×४+१ = ०+१ = १ यहाँ १ ही "ग" है और 'क" ० है। ० सम अंक है और "ग" १ है अस्तु परमायु १०० वर्ष है।

(३) अश्विनी, भरणी, कृतिका तक इनके चरणों की सभी संख्या १२ से कम है अस्तु वहाँ गत नक्षत्र संख्या ×४ "क" है और नक्षत्रचरणसंख्या ही "ग" है

कृतिका ३ चरण की परमायु = गतनक्षत्र भरणी २×४ = ८ यह सम अंक "क" है और कृतिका का तृतीय चरण "ग" ३ है। इसलिए परमायु ८३ वर्ष है।

नोट:—प्रत्येक नक्षत्र चरण की परमायु संख्या (वर्ष) सारणी संख्या २ में क्रम से दी गई है।

उदाहरण:—भरणी भभोग ६०घ.४०प. = ३६४० पल, भुक्त २०।५ = १२०५ पल

नक्षत्र भभोग भयात से नक्षत्र चरण के भोग, भुक्त जानने की रीति ऊपर दी जा चुकी है। उससे यहाँ भरणी के द्वितीय चरण का भोग ९१० पल, भुक्त २९५ पल है। भरणी के द्वितीय चरण का परमायु वर्ष ८५ हैं। अस्तु भरणी द्वितीय चरण का भुक्त $\frac{८५ \times १२०५}{३६४०}$ वर्ष होगा $\frac{१०२४२५}{३६४०}$ वर्ष = वर्षादि २८।०१।२० भुक्त है।

वर्ष८·५ – २८व.१मा.२०दि. = वर्षादि५६।१०।१०यह भोग्यायु है। अस्तु उपरोक्त भरणी द्वितीय चरण भभोग भयात पर जातक की परमायु ८५ वर्ष, उसमें से जन्मकाल के पूर्व ८व.१मा.२०दि. बीत गया और शेष वर्षादि ५६।१०।१० जन्मारंभ से भोगने को बाकी है। नक्षत्र चरण के भोग काल को परमायु कहते हैं। यह उस नक्षत्र चरण की महादशा वर्ष है जिसमें नौ राशियों की भुक्ति हो जाती है। प्रत्येक नक्षत्र चरण में नौ राशियों की भुक्ति ( दशा ) होती है और उन नौ राशियों के दशा वर्षों का योग ही परमायु है। परमायु में से भुक्त वर्षादि को घटाने से भोग्यायु होती है जो उस चरण सम्बधी जातक की भोग्यायु मानी जाती है।

उदाहरण :—प्रथम वर्ग के किसी भी नक्षत्र के द्वितीय चरण का भोग काल ९०० पल हो, भुक्त ३२० पल तो वहां दशा क्रम कैसा होगा।

( प्रथम वर्ग के द्वितीय चरण का महादशा वर्ष ८५ है )

$$\frac{\text{नक्षत्र चरण महादशा वर्ष} \times \text{नक्षत्र चरण भुक्त पल}}{\text{नक्षत्र चरण भोग काल ( पलों में )}} = \text{काल चक्र महादशा भुक्त काल।}$$

महादशा वर्ष–भुक्त काल=जन्म कालिक भोग्य काल

यहां $\frac{\text{८५ ( महादशा वर्ष )} \times \text{३२०}}{\text{९००}}$ = ३४ वर्ष। यह ३४ वर्ष महादशा का भुक्त काल है। ८५ वर्ष–३४ वर्ष = ५१ वर्ष भोग्य हैं। भोग्य को भोग्यायु कहते हैं। महादशा वर्ष को परमायु कहते हैं। यहां भुक्त ३४ वर्ष है अस्तु, कृत्तिकादि प्रथम वर्ग के नक्षत्रों के द्वितीय चरण का दशा क्रम इस प्रकार होगा।

| राशि क्रम :— | मकर | कुम्भ | मीन | वृश्चिक | तुला | कन्या | कर्क | सिंह | मिथुन | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दशा वर्ष :— | ४ | ४ | १० | ७ | १६ | ९ | २१ | ५ | ९ | ८५ वर्ष |

यहां कृत्तिका द्वितीय चरण की महादशा के वर्ष ३४ पूर्व जन्म में बीत चुके। इस प्रकार यहा मकर के ४ कुम्भ के ४, मीन के १०, वृश्चिक के ७ तुला के ९ वर्ष व्यतीत हो चुके, वतमान तुला के ७ वर्ष भोगने को हैं। अस्तु यहां जन्म कालिकदशा का आरम्भ तुला के भोग्य ७ वर्ष से होगा जिसके लिखने की रीति विंशोत्तरी दशावत् निम्न है।

जन्म संवत् २०२० सूर्य १।२ हो तो :—

| | ७ | ६ | ४ | ५ | ३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | तुला | कन्या | कर्क | सिंह | मिथुन | |
| संवत् | २०२० | २०२७ | २०३६ | २०५७ | २०६२ | २०७१ |
| | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | २ | २ | २ | २ | २ | २ |

इस चक्र के उपरान्त कृत्तिका के तृतीय चरण की दशा चलेगी। तब वहां तृतीय चरणानुसार देह जीव राशियां बदल जाएंगी।

अनुपात भोग्यायु ( लगभग पूर्णायु ८३ से १०० होते हुए भी ) उसका आरम्भ की राशि में ही देहान्त हो जा सकता है। ऐसी दशा में वह अनुपात आयु नहीं भोगता। अस्तु किसी भी जातक का जन्म चरणारंभ में हो और उसकी आरम्भराशि पापाक्रांत हो अथवा उसमें पापाक्रांत जीवाधिपति वा देहाधिपति बैठे हों अथवा वहाँ दोनों पापाक्रांत होकर बैठे हों तो अनुपात आयु बड़ी लम्बी होते हुए भी जातक अल्पजीवी होगा। वह प्रथम राशि की दशा पर्यन्त ही जीवित रहता है।

६. देह और जीव राशि के अतिरिक्त निम्नलिखित राशियों में भी अरिष्ट होता है। जन्म कुण्डली में यदि ( क ) वृहस्पति तृतीय भाव में हो ( ख ) मंगल सप्तमस्थ हो ( ग ) शनि लग्नस्थ हो ( घ ) राहु धनुराशि में हो ( ङ ) चन्द्रमा अष्टमस्थ हो ( च ) सूर्य द्वादशस्थ हो ( छ ) बुध सप्तमस्थ हो ( ज ) शुक्र कर्क वा सिंह राशि में हो तो इन भावों की राशि की दशा में भी निधन हों सकता है यदि उक्त राशि पापाक्रांत हों। यदि इन राशियों पर पाप दृष्टि हो तो भी इन राशियों की दशा में जातक को अरिष्ट या अधिक पापाक्रांत होने पर निधन सम्भव होता है। [ जातक पारिजाते ] यदि इन राशियों में से कोई देह या जीव राशि भी हुई तो अधिक अरिष्ट प्रद होगी। सिंहावलोक, मण्डूकी, मर्कटी होने पर भी अधिक अरिष्ट प्रद होगी।




उदाहरण: (१) मेष लग्न कुण्डली में यदि मंगल के साथ वा अन्य किसी पापी ग्रह के साथ शुक्र चतुर्थ गृह में हो तो चतुर्थ गृह की कर्क राशि अरिष्टप्रद होगी। अब यदि उस जातक का जन्म प्रथमवर्ग के दश सव्यनक्षत्रों में से किसी

नक्षत्र के द्वितीय चरण का हो तो वहाँ कर्क २ मण्डूक राशि होगी। कर्क में शुक्र होने से तथा वहाँ पापाक्रांत कर्क मण्डूक राशि भी होने से दोहरी पापी हो जाएगी। ऐसी स्थिति में कर्कराशि मारक राशि हो जाएगी। अब यदि वहाँ कर्क में चन्द्रमा भी हो तो स्वस्वामियुत कर्कराशि का मारकत्व दोष बहुत कम हो जाएगा और वह राशि द्विविधा जनक मारक होगी।

(२) जातक का जन्म मीन लग्न का हो, सप्तम में बुध किसी पापी ग्रह के साथ हो तो वहां की कन्या राशि अरिष्टप्रद मात्र होगी, मारक नहीं, क्योंकि वहाँ बुध उच्चस्थ है। वहाँ यदि बुध मंगल के साथ हो तो सप्तम में मंगल एवं बुध के दोहरे पापयोग होने से कन्या मारक हो सकती है या नहीं यह अन्य परिस्थियों पर अवलंबित है। यहाँ बुध उच्चस्थ ही नहीं वरन् स्वगृही भी है इसलिए मारक होने में संदेह है पर अरिष्टप्रद होने में कोई संदेह नहीं।

## सिंहावलोक, मण्डूक तथा मर्कटी राशियों से अरिष्ट विचार

( १ ) मण्डूकराशि यदि पापाक्रांत हो तो उसकी दशा में जातक को महाव्याधि [ भयंकर रोग ] होती है। यदि मण्डूक राशि पापाक्रांत हुई और उसका अधिपति नीचस्थ वा पापाग्रह के साथ हो तो मण्डूक राशि की दशा में मरण तक हो सकता है। यदि मण्डूक राशि पापाक्रांत न हो और मण्डूक राशि का अधिपति पापयुत हो तो जातक को रोग मात्र होता है। मण्डूक राशि अग्रही हो और उसका स्वामी भी अकेला कहीं बैठा हो तो उसकी दशा में शारीरिक अरिष्ट तो होता ही है पर उग्र नहीं। सारांशतः मण्डूक राशि यदि शुभ ग्रहों से युत न हो तो उसकी दशा में शारीरिक अरिष्ट तो होता ही है। मण्डूक कर्क में मातृ बंधु का विनाश भी होता है और माण्डूकी में पत्नी को अवश्य व्याधि होती है।

( २ ) मर्कटी राशि की दशा में महद्भय ( जीवन को संशय में डालने वाली घटना ) होता है। मर्कटी राशि यदि शुभ ग्रहों अथवा उच्चग्रह से युत हो तो दुर्घटना ( **accidents** ) से जातक को अधिक हानि नहीं होती या वह दुर्घटना से बच जाता है।

( ३ ) सिंहावलोक राशि यदि पापाक्रांत हो और उसका अधिपति भी पापाक्रांत हो तो उसकी दशा में जातक का निधन होता है। सिंहावलोक राशि के पापाक्रांत होने और उसके स्वामी के शुभ युत होने पर मृत्युसमान कष्ट होता है, मृत्यु नहीं होती। सिंहावलोक दशा मण्डूकी तथा मर्कटी से अधिक अरिष्टप्रद है।

( ४ ) जिस नक्षत्र के चरण में सिंहावलोक तथा मण्डूक और मर्कटी राशियों की भी दशा हो तो सिंहावलोक की दशा में मण्डूक मर्कटी के अन्तर में, अथवा मण्डूक वा मर्कटी राशि की दशा में जब सिंहावलोक राशि का अन्तर आता है तो पापाक्रांत होने पर उसमें जातक का निधन होता है। अन्तरेश यदि पापाक्रांत न हुआ अथवा अन्तर राशि शुभयुत हुई तो मृत्यु संशयात्मक हो जाती है। यह सब दशा तथा अन्तर के बलाबल पर होता है।

( ५ ) स्वस्वामियुत अथवा उच्चग्रहयुत सिंहावलोक, मण्डूक, मर्कटी राशि में निधन नहीं होता पर अन्य परिस्थिति अनुकूल न हो, अर्थात् उनमें देहाधिपति वा जीवाधिपति भी हों तो बलाबल से फल होता है।

( ६ ) पापाक्रांत सिंहावलोक वा मण्डूकी राशि यदि जीव या देह राशि भी हो तो उसकी दशा में निधन अवश्य होता है।

( ७ ) जन्म कुण्डली में यदि ( क ) तृतीय भाव में बृहस्पति हो ( ख ) लग्न में शनि हो ( ग ) द्वादश में सूर्य हो ( घ ) मंगल वा बुध सप्तमस्थ हो ( ङ ) अष्टमस्थ चन्द्रमा हो ( च ) धनुराशि में राहु हो ( छ ) कर्क या सिंह राशि में शुक्र हो और ये राशियाँ पापाक्रांत हों तो ये अरिष्टप्रद होती हैं और यदि इन स्थानों में से किसी में सिंहावलोक वृश्चिक या मेष राशि हो मण्डूक कर्क या मिथुन हो अथवा मर्कटी सिंह राशि हो तो यह योग मारक होगा। साथ ही इनमें से कोई देह या जीव राशि भी हो तो उसकी मारक दशा को कौन लांघ सकता है।

( ८ ) दशाक्रम में यदि कोई राशि उस नक्षत्र की नवमांश राशि हो और वह पापाक्रांत हो तो उसमें भी अरिष्ट होता है।

( ९ ) कोई भी राशि हो यदि वह पापाक्रांत हो उसका अधिपति भी पापाक्रांत हो तो वह राशि सांसारिक कामों में उन्नति की बाधक होगी।

( १० ) पापाक्रांत षष्ठ, अष्टम, द्वादश गृह की राशियों की दशा भी उत्तम नहीं होती।

( ११ ) जों राशि अनेक प्रकार से अरिष्टप्रद होती है उसमें अवश्य निधन होता है।

उदाहरण—[ क ] भरण्यादि पंचसव्य नक्षत्रों [ द्वितीय वर्ग के नक्षत्रों ] के प्रथम चरण में वृश्चिक राशि देहराशि है तथा वह सिंहावलोक राशि भी है। उसी दशाचक्र में कर्क और मिथुन मण्डूक राशि तथा सिंह मर्कटी राशि है। इनमें से यदि वृश्चिक राशि पापाक्रान्त हुई तथा कर्क मिथुन या सिंह में से जो पापक्रांत हुई तो वृश्चिक में उन राशियों का अन्तर अत्यधिक अरिष्टप्रद होगा। इस दशाक्रम में मिथुन राशि मण्डूक के अतिरिक्त जीवराशि भी है। जहाँ मिथुन पापाक्रांत हो तथा वृश्चिक भी हो तो वृश्चिक में मिथुन तथा मिथुन में वृश्चिक का अन्तर निश्चय से मारक होगा। उपरोक्त नियम ७ के अनुसार मंगल वा बुध सप्तमस्थ हो तो वहाँ का राशि मारक होती है। अब यदि यहाँ मंगल और बुध वृश्चिक कर्क सिंह या मिथुन में सप्तमस्थ हो तो कर्क की दशा में निश्चय से निधन होगा, वृश्चिक और मिथुन राशि होने से निधन संयात्मक होगा, क्योंकि स्वस्वामियुन राशि में [ पापाक्रांत होने पर भी ] निधन संशयात्मक होता है। यदि सप्तम में कर्क राशि हो और चन्द्रमा अष्टमस्थ हो और सप्तम में बुध हो तो कर्क तथा सिंह ये दोनों राशियाँ विशेष अरिष्ट प्रद होंगी।

[ ख ] भरण्यादि पंच नक्षत्रों के चतुर्थ चरण में कर्क राशि मण्डूकी तथा देह राशि है। वहाँ सिंह मर्कटी तथा मिथुन मण्डूकी राशि है। कर्क के पापाक्रांत होने पर कर्क राशि विशेष अरिष्टप्रद होगी।

[ १२ ] यदि निम्नलिखित राशियाँ पापाक्रांत हों तो उनमें विशेष अरिष्ट होता है। इन्हें मारक राशि समझना चाहिए।

[ क ] अश्विन्यादि दश सव्य नक्षत्र प्रथम [ वर्ग के नक्षत्र ]

| १ | २ | ७ | ३ | १३ | |
|---|---|---|---|---|---|
| अश्विनी, | कृत्तिका, | पुनर्वसु, | आश्लेषा, | हस्त | के द्वितीय चरण की दशा में वृश्चिक, कर्क मिथुन, सिंह राशि की दशाएँ। |
| १५ | १९ | २१ | २५ | २७ | |
| भरणी, | मूल, | उ० षाढ, | पू० भाद्र | रेवती | |

[ ख ] भरण्यादि पंच सव्य नक्षत्र [ द्वितीय वर्ग के नक्षत्र ]

| २ | ८ | १४ | २० | २६ | के प्रथम चरण की महादशा में वृश्चिक कर्क, मिथुन, सिंह राशि की दशाएँ। |
|---|---|---|---|---|---|
| भरणी, | पुष्य, | चित्रा, | पू० षा०, | उ० भाद्र | |

[ ग ] भरण्यादि पंच सव्य नक्षत्र [ द्वितीय वर्ग के नक्षत्र ]

| २ | ८ | १४ | २० | २६ | के चतुर्थ चरणकी दशाओं में कर्क, मिथुन सिंह राशि की दशाएँ। |
|---|---|---|---|---|---|
| भरणी, | पुष्य, | चित्रा, | पू० षा०, | उ० भाद्र | |

[ घ ] रोहिण्यादि चार अपसव्य नक्षत्र [ तृतीय वर्ग के नक्षत्र ]

| ४ | १० | १६ | २२ | के प्रथम चरण की दशाओं में धनु, सिंह, कर्क की दशाएँ। |
|---|---|---|---|---|
| रोहिणी. | मघा, | विशाखा, | श्रवण | |

[ ङ ] रोहिण्यादि चार नक्षत्र के चतुर्थ चरण में सिंह, कर्क, कन्या, की दशाएँ

[ च ] मृगशिरादि अष्ट नक्षत्र के तृतीय चरण में सिंह, कर्क, कन्या, मीन की दशाएँ।

[ छ ] मण्डूकी कर्क में यदि राहु हो अथवा उसका अधिपति राहु के साथ हो तो कर्क निश्चय से मारक होता है।

[ १३ ] कालचक्र में कर्क राशि पर विशेष ध्यान देना चाहिए। पापाक्रांत कर्कराशि यदि माण्डूकी या मार्कटी राशि हो और वही यदि देह या जीवराशि हो तो वह निश्चय से मारक होती है और यदि उसमें शुक्र बैठा हो तो उसके मारक होने में कोई संदेह नहीं है लेखक ने पापाक्रांत मण्डूकी या मर्कटी कर्क राशि में अनेक जातकों का निधन होना पाया है।

[ १४ ] निम्नलिखित नक्षत्रों की दशाएँ प्रायः निरापद होती हैं।

[ क ] अश्विन्यादि दश नक्षत्रों के प्रथम चतुर्थ चरण में कोई विक्षेप नहीं है तृतीय चरण में केवल मेष सिंहावलोक राशि है।

[ ख ] भरण्यादि पंच नक्षत्रों के द्वितीय चरण में मेष सिंहावलोक है और तृतीय चरण में वृश्चिक सिंहावलोक अरिष्टप्रद है। शेष निरापद है।

[ ग ] रोहण्यादि चार नक्षत्रों के तृतीय चरण में मेष तथा द्वितीय चरण में वृश्चिक सिंहावलोक है। शेष निरापद हैं।

[ घ ] मृगशिरादि अष्ट नक्षत्रों के प्रथम चरण की दशाएं विक्षेप विहीन हैं। चतुर्थ चरण में मेष, तृतीय में वृश्चिक तथा द्वितीय में मेष सिंहावलोक है, इनमें कोई माण्डूकी या मर्कटी राशि नहीं है।

[ ङ ] विना विक्षेप का अर्थ है कि जातक का जीवन विना विक्षेप के चलता रहेगा और जातक दीर्घायु हो सकेगा अर्थात् अन्य कोई राशि अधिक पापाक्रांत न हुई तो जातक उस नक्षत्र की अपनी भोग्यायु पूर्ण भोगेगा।

[ १५ ] जिन राशियों का अशुभफल [ अरिष्ट ] ऊपर कहा गया है वह फल राशि के दशारंभ में अथवा अरिष्टप्रद मण्डूक, देह, जीव वा सिंहावलोक राशि के अन्तर में होता है।

## उदाहरण कुण्डलियाँ ( देह जीवराशियों से विचार )

### भूतपूर्व महाराजा जैपुर

### सं. १९१८ भाद्रपद कृष्ण ८ गुरौ इष्टम् ६।५५

### रोहणी ४ चरण भोग्य ५७ वर्ष मुक्त ४३ वर्ष




देहराशि वृश्चिक तथा जीवराशि मीन है। देहाधिपति मंगल तथा जीवाधिपति बृहस्पति, ये दोनों पापी सूर्य एवं शनि के साथ सिंह राशि में हैं। इसलिए सिंह राशि तथा मीन व वृश्चिक राशियां मारक हुई। दशा क्रम में मीन अप्राप्य तथा तथा सिंह राशि जन्मारंभ में व्यतीत हो गई। सिंह स्वस्वामी युत राशि है इस लिए मार न सकी। अन्तिम देहराशि वृश्चिक की दशा में, जो जीवाधिपति के साथ पापाक्रांत है निधन हुआ। जन्म काल में सिंह राशि में मारक अन्तर जन्म के पहले ही बीत भी चुका था।

विंशोत्तरी में शनि की महादशा थी। यहां पापी शनि प्रबल मारकेश बृहस्पति के साथ होने से निहन्ता हो गया है।

सं. १९०३ आश्विन कृष्ण २ चन्द्रे इष्टम् ५३।३२

रेवती ३ चरण भुक्त वर्षादि ८।९




यहां देहराशि वृष तथा जीव मिथुन है। देहाधिपति शुक्र तथा जीवाधिपति बुध, ये दोनो सिंह में मंगल और सूर्य के साथ पापाक्रांत हैं। अस्तु मारक राशि सिंह, वृष तथा मिथुन है। निधन मिथुनारंभ में हुआ। इस दशाक्रम में सिंह की दशा अप्राप्य है। विंशोत्तरी मत से उस समय राहु में बुध का अन्तर था। राहु मारक स्थान स्थित मारक है।

[ देह जीव राशियों से विचार ]

सं. १९४१ ज्येष्ठ कृष्ण ४ बुधे इष्टम् १०।००

पूर्वा षाठ २ चरणे विंशोत्तरी शुक्र भोग्य १४।११

देहराशि = कुंभ
जीवराशि = कन्या




यहां देहाधिपति शनि तथा जीवाधिपति बुध, ये दोनों सूर्य के साथ वृषराशि में पापाक्रांत हैं। अस्तु वृष राशि की दशा में देहान्त हुआ। जन्मारंभ में कुम्भ भोग्य २ वर्ष था जिसमें जन्म से पूर्व मारक अन्तर निकल चुका था विंशोत्तरी मत से उस समय मंगल की महादशा थी। षष्ठेश पापी नीचस्थ मंगल मारक स्थान में प्रबल मारकेश वृहस्पति के साथ है।

सं. १९४६ भाद्रपक्ष कृष्ण ८ रवौ ४१।१७ इष्टम्
कृत्तिका ३ चरण

देहराशि = वृष

जीवराशि = मिथुन



जीवराशि मिथुन में देहाधिपति राहु के साथ पापाक्रांत है अस्तु मिथुन राशि की दशा में देहान्त हुआ। विंशोत्तरी मत से उस समय राहु की महादशा थी। राहु दोहरे मारकेश शुक्र के साथ हैं।

सं.१९५९ भाद्रपक्ष शुक्ल २ गुरौ इष्टम् ४५।१५
हस्त तृतीय चरण। भोग्य वर्षादि ५।६

देहराशि = वृष

जीवराशि = मिथुन



यहां देहराशि का अधिपति शुक्र नीचस्थ मंगल के साथ पापाक्रांत है। कर्क का शुक्र अरिष्ट प्रद भी होता है। अस्तु यहां २ वर्ष की आयु में ही वृष में देहान्त हो गया।

सं. १९१३ चैत्र कृष्ण ७ बुधे इष्टम् १६।४५
मूल १ चरण।

देह = मेष

जीव = धनु




जीवाधिपति वृहस्पति सूर्य मंगल तथा राहु के साथ होकर अत्यन्त पापाक्रांत है। वहीं देहाधिपति मंगल भी पापाक्रांत है। अस्तु मीन राशि निर्विवाद मारक है। पर चूंकि इस दशा क्रम में मीन की तथा मेष की दशा नहीं प्राप्त होगी अस्तु जीवराशि धनु में ४४ वर्ष की आयु में निधन हुआ। उस समय विंशोत्तरी मतानुसार भौम की महादशा थी। पापी षष्ठेश भौम मारकेश वृहस्पति के साथ है और वह वृहस्पति का आत्म सम्बन्धी भी है।

सं. १९९० कार्तिक शुक्ल ११ रवौ इष्टम् ४७।१७
उत्तराभाद्रपदा ४ चरण भोग्य ५८ वर्ष युत २८

देह = कर्क

जीव = धनु




यहां देहाधिपति चन्द्र तथा जीवाधिपति गुरु, ये दोनो मीन राशि में राहु के साथ पापाक्रांत है। अष्टमस्थ चन्द्रमा की यहां मीन राशि स्वयं अरिष्ट प्रद है अस्तु यहां मीन राशि निर्विवाद मारक है जिसमें निधन हुआ।

सं. १९२४ पौष कृष्ण १३ चन्द्रे इष्टम् २७।८
अनुराधा ३ चरण भोग्य ४५ वर्ष

जीव = मिथुन

देह = मकर

अग्रिम चक्रे




जीव धनु, देह = मेष

अग्रिम चक्रमें जीवराशि धनु में देहाधिपति मंगल है और जीवाधिपति वृह-स्पति पापाक्रांत है। धनु की दशा में देहान्त हुआ।

सं. १९१५ भाद्र पद कृष्ण ११ शुक्रे इष्टम् ४३।१५
पुनर्वसु ३ चरण भोग्य ६४




देह = वृष

जीव = मिथुन

जीवाधिपति बुध सूर्य केतु के साथ पापाक्रांत है। जीवराशि में चन्द्रमा है। अस्तु मिथुन में निधन हुआ। देहाधिपति शुक्रभी संभवतः बुध के साथहै। संधो कर है। विंशोत्तरी शुक्र की महादशा थी षष्ठेश शुक्र मारकेश बुध के साथ होना चाहिए तभी मारक योग बनेगा।

सं. १९२६ वैषाख कृष्ण ७ शनौ इष्टम् १२।४१
मूल ४ चरण भोग्य ६२ वर्ष

देहराशि = कर्क
जीवराशि = मीन
द्वितीय चक्रे
देह = वृश्चिक
जीव = मीन




यहां मूल चतुर्थ चरण चक्रभोग कर अग्रिम चक्र के आरम्भ में वृश्चिक राशि। सिंहावलोक राशि तथा देहराशि है। इसका अधिपति मंगल नीचस्थ है तथा राहु के साथ अति पापाक्रांत है। इस सिंहावलोक तथा देहराशि में पापी शनि बैठा है अस्तु वृश्चिक का राशि की दशा में निधन हुआ। उस समय विंशोत्तरी मत से से मारकेश बृहस्पति की महादशा थी।

नोटः—

विंशोत्तरी दशा के लिए लेखक की 'लघुपाराशरी भाष्य' नामक पुस्तक देखना चाहिए—
उसमें मारकेशों की तालिका दी गई है।

लेखकः—

निम्नलिखित जन्मकुण्डलियाँ गोलोकवासी (गत) व्यक्तियों की कुण्डलियाँ हैं। विंशोत्तरी दशानुसार जिन ग्रहों में जातक की मृत्यु हुई उसका उल्लेख कारण-सहित कुण्डली के साथ दिया गया है। मारक ग्रह की महादशा (जिसमें मृत्यु हुई) के अतिरिक्त जन्म और मरण के बीच की दशाओं में भी अरिष्ट आए होंगे पर ऐसे अरिष्टों का इतिहास लेखक के पास नहीं है, केवल मरणकाल का समय मिल पाया है। ऐसा संभव है कि बीच में भी अल्प आये हों और जातक को मरणतुल्य कष्ट देकर पार कर गए हों यहाँ केवल उन्हीं मारक ग्रहों की विवेचना की गई है जिसमें उस कुण्डली के जातक की मृत्यु हुई। विंशोत्तरी महादशा के साथ कालचक्र की राशिदशा का भी यहाँ उल्लेख कर दिया गया है।

## सं० १९१२ चै. कृ. १ शनौ इष्ट ४३।४२ हस्त चतुर्थ चरण




५८ वर्ष की आयु में विंशोत्तरी शनि की महादशा में निधन हुआ। शनि के पूर्व प्रबल मारकेश शुक्र की दशा थी। शनि तृतीयेश होकर पापी है। बृहस्पति शनि की राशि में है और शनि को बृहस्पति पूर्ण दृष्टि से देख रहा है इसलिए शनि का मारकेश से सम्बन्ध है।

मारकैस्सह संबंधात् निहंता पापकृत् शनिः।
अतिक्रम्येतरान् सर्वान् भवत्येव न संशयः॥

यहाँ शनि बृहस्पति की महादशा को लांघ कर स्वयं मारक हो गया है। कालचक्रांतरगत मण्डूकगतिसंज्ञक कर्क राशि में निधन हुआ। मण्डूक राशि वा उसका अधिपति यदि पापाक्रांत हो तो उसमें निधन होता है।

## सं० १९२६ आ. शु. १३ पू. षा ३ चरण




विंशोत्तरी राहु की महादशा शुक्र के अन्तर में ४६ से ५० वर्ष की अवस्था में निधन हुआ। तृतीयेश सूर्य के साथ होने से राहु पापी हो गया। द्वितीय में बैठने से वह मारकेश हो गया। उसके साथ द्वादशेश है इसलिए राहु-शुक्र का योग मारक योग है। द्वितीयेश द्वादशेश का योग मारक होता है यदि द्वितीयेश मारकेश हो तो।

कालचक्र दशा में कन्या राशि में निधन हुआ। कन्या यहाँ जातक की जीव-राशि है। जीवराशि में पाप ग्रह होने से उसमें निधन होता है।

०१९२६ आ. शु. १३ पू. षा. ३ चरण




विंशोत्तरी राहु की महा दशा में निधन हुआ। राहु तृतीयेश के साथ होने से पापी हुआ। राहु द्वादशस्थ होकर द्वादशेश है। बृहस्पति अत्यन्त पापी अष्टमेश है। वह षष्ठस्थ होकर पूर्ण दृष्टि से राहु को देख रहा है। द्वादशेश अष्टमेश का पापगत योग मारक योग है इसलिये जातक का राहु में बृहस्पति के अन्तर में निधन हुआ।

कालचक्र दशा में माण्डूक कर्क राशि में निधन हुआ। कर्क का अधिपात चन्द्र राहु मुख में है, अस्तु यहाँ मण्डूक राशि में निधन हुआ।

सं० १९१८ भाद्र. कृ ९ इष्ट ६।५५




विंशोत्तरी शनि की महादशा में मृत्यु हुई। इस कुण्डली में शुक्र बृहस्पति दोनों कड़े मारकेश हैं। शनि षष्ठेश होकर पापी है। शनि का शुक्र तथा बृहस्पति इन दोनों से स्थान सम्बन्ध है साथ हो उसका अष्टमेश मङ्गल से भी सम्बन्ध है। वह द्वादशस्थ भी है इसलिए यहां पापी शनि मारकेशों के सम्बन्ध से भी सभी मारकेशों को लांघ कर स्वयं प्रबल मारक हो गया है। शनि के पूर्व की सूर्य, मंगल, बृहस्पति की दशाएँ अमारक हो गई। सूर्य मंगल के साथ यदि शनि न होता तो ये दशाएँ अरिष्टप्रद होतीं। बृहस्पति साथ न होता तो वह निश्चय से मारक होता मंगल सूर्य के सहयोग से।

कालचक्र में यहाँ मीन जीवराशि है। उसका स्वामी तीन पापग्रहों से युत है। इसलिए मीन राशि की दशा में मृत्यु हुई। पापी जीवराशि में मृत्यु होती है।

### सं० १९४१ ज्ये. कृ. ४ इष्ट १०।०




विंशोत्तरी मंगल की दशा में ३३ वर्ष में निधन हुआ।

यहां मंगल षष्ठेश एकादशेष होकर तथा नीचस्थ होकर अत्यधिक पापी हो गया है। वह प्रबल मारकेश बृहस्पति के साथ है। बृहस्पति मारक स्थानस्थित होने से प्रबल मारक हो गया है। मंगल पर अष्टमेश शनि की भी दृष्टि है। ऐसी दशा में मङ्गल अत्यन्त पापी हो गया। पापी षष्ठेश, सप्तमेश, का योग मारक योग होता है ( देखिये कपूर-मध्य पाराशरी ) वह बृहस्पति का मित्र भी है। वह अपने नीचस्थान से २ राशि आगे, चन्द्रमा नीचे १ राशि आगे, अष्टमेश शनि नीचस्थान से १ राशि आगे है। यह अल्पायु योग है ( देखिए कपूर—उच्चांशवश आयु )।

### सं० १९२४ इष्ट ३।० उ. फा. सू. ३।०




विंशोत्तरी बृहस्पति की महादशा बृहस्पति के अन्तर में निधन हुआ। सूर्य से मंगल तक की दशा बीत गई। बृहस्पति द्वादशेश होकर मारकेश शुक्र के साथ है।

'लग्नात् व्ययद्वितीयेशौ परेषां साहचर्यतः" के अनुसार बृहस्पति शुक्र के साहचर्य से स्वयं मारकेश हो गया है। शुक्र दोहरा मारकेश है। वह द्वितीयेश तथा सप्तमेश है। उसके साहचर्य से बृहस्पति भी मारक हो गया है। बृहस्पति की दशा के पूर्व और किसी मारक की दशा नहीं थी।

लग्नेश मङ्गल नीचस्थ है, अष्टमेश भी वही है। चन्द्रमा अपने उच्च नीच के बीच में है। तीनों ने मिलकर ४०, ४५ आयु दी।

( देखिये उच्चांशवश आयु प्रकरण )

सं० १८८९ पौष कृ. १ आर्द्रा १




विंशोत्तरी शुक्र की महादशा में ८७ वर्ष की आयु में निधन हुआ। जन्म में राहु से केतु तक की दशा बीत गई। कुण्डली में शुक्र और बृहस्पित मारकेश हैं। सूर्य मंगल शनि पापी हैं। बृहस्पति मारकेश तो है पर उसका किसी पापी से या द्वादशेश से या अन्य मारकेश से सम्बन्ध नहीं है इसलिए वह ( बृहस्पति ) मारक नहीं हुआ ( देखिए कपूर-मध्य पराशरी के मारक नियम ) शुक्र मारकेश है और वह द्वादशेश सूर्य के साथ है और उसपर मङ्गल की दृष्टि ही नहीं वरन् मगल ( अष्टमेश ) के गृह में भी है। षष्ठेश की उस पर दृष्टि भी है। कपूर उच्चांशवश आयुर्दाय प्रवल है।

कालचक्र में मण्डूकी राशि कर्क में निधन हुआ। यहां कर्क माण्डूकी है और उसमें राहु बैठा है।

सं. १९२६ आ. शु. १३ इष्ट ५८।०




विंशोत्तरी राहु की दशा शुक्र के अन्तर में निधन हुआ। जन्म में शुक्र सूर्य, चन्द्र, मंगल की दशाएं बीत गई। जन्मकाल में शुक्र में मारक का अन्तर बीत गया था। अन्य मारक नहीं है। राहु तृतीयेश सूर्य के साथ पापी है। द्वितीयस्थ होने से स्वयं मारकेश है द्वादशेश शुक्र के साथ होंने से राहु मारक हो गया है। राहु मारकेश है ( देखिये कपूर मध्यपराशरी के मारक नियम )।

कालचक्र दशा में यहाँ कर्क राशि देहराशि है और साथ में मण्डूक राशि भी है। कर्क राशि में दो पाप ग्रह भी हैं। कालचक्रानुसार यहां कर्क राशि प्रबल मारक है। इसकी दशा में निधन हुआ। उच्चांशवश आयु मध्यमायु है।

### सं. १९५३ उ. षा. २ चरण

राहु की महादशा में राहु के ही अन्तर में निधन हुआ। षष्ठस्थ षष्ठेश पापी राहु पर मारकेश बृहस्पति की पूर्ण दृष्टि है। राहु मारकेश से संबन्ध कर रहा है इसलिए राहु मारक हो गया है। राहु के पहले कोई मारक नहीं आया।




कालचक्रे सिंहावलोक गति में निधन हुआ।

### सं. १९४५ माघ कृ० ११ चित्रा १

विंशोत्तरी बृहस्पति के अन्तर में निधन हुआ। मङ्गल राहु की दशा के बाद गुरु की दशा आई। कुण्डली में कोई मारकेश संज्ञक मारक नहीं है। बृहस्पति षष्ठेश है। उसके साथ द्वितीयेश द्वादशेश है। इसलिए बृहस्पति मारक हो गया है। द्वितीयेश द्वादशेश षष्ठेश का योग अनिष्टकर है।




### सं. १९०३ आ कृ. २ इष्ट ५३।३२

विंशोत्तरी राहु में बुध के अन्तर में निधन। ८८ वर्ष की आयु में। जन्म में बुध बीत गया। शेष कोई मारक नहीं। द्वितीयस्थ राहु मारकेश है और उसका संबन्ध द्वादशेश से है तथा अष्टमेश बृहस्पति की उसपर पूर्ण दृष्टि है। अस्तु, राहु मारक हो गया है।



## 'जातक पारिजात' के कालचक्र प्रकरण में दिया हुआ कालचक्र फलादेश का सारांश

( क ) देहजीवे यदा राहुः केतुर्भौमो रविः स्थितः ।
तदा तस्मिन्भवेन्मृत्युर्देहे रोगः प्रवर्तते ॥ १५ ॥
देह जीवगृहं यातः सौम्यो जीवश्च भार्गवः ।
सुखसम्पत्करं सर्वं शोकरोगविनाशनम् ॥
मिश्रखेचरसंयुक्ते मिश्रं फलमवाप्नुयात् ॥ १६ ॥

( ख ) देहजीवसमायुक्तैर्भौमार्किरविभोगिभिः ।
एकैकयोगे मरणं बहुयोगे न संशयः ॥ २८ ॥
देहयुक्ते महारोगं जीवयुक्ते महद्भयं,
द्वाभ्यां संयोगमात्रेण हन्यते नात्र संशयः ॥ २९ ॥

( ग ) अधिरोगो भवेद् द्वाभ्यामपमृत्युस्त्रिभिर्भवेत् ।
चतुर्भिर्मृतिरापन्ना देहजीवे भवेद्यदि ॥ ३० ॥
युगपद्देहजीवौ तु पापग्रहयुतौ तथा ।
राजचोरादिभीतिश्च द्वाभ्यां मृत्युर्न संशयः ॥ ३१ ॥

भावार्थः ( क ) देहराशि तथा जीव राशि इन दोनों में यदि राहु केतु भौम सूर्य ( अर्थात् इन में से कोई पाप ग्रह ) बैठा हो तो जातक की मृत्यु होती है। जीवराशि में मृत्यु तथा देहराशि की दशा में रोग होता है। देहराशि में ही पाप ग्रह हो ( जीवराशि में नहीं ) तो देह में रोग होता है। जीवराशि में पापग्रह हो ( और देह में पाप ग्रह न हो ) तो मृत्यु तुल्य कष्ट होता है। देहराशि में या जीवराशि में शुभ ग्रह हो तो देह या जीव से शुभ फल की प्राप्ति होती है। यदि इनमें पापी तथा शुभ ग्रह दोनों हों तो तारतम्य ( बलाबल ) से फल होता है।

उपरोक्त श्लोक १५,१६ में देहाधिपति तथा जीवाधिपति का फल नहीं कहा है। देहाधिपति तथा जीवाधिपति, का साधारण फल अगले ३७ वें श्लोक से कहा गया है। देहराशि पापाक्रांत हो और देहाधिपति शुभ हो या देहराशि शुभ हो, देहाधिपति पापाक्रांत हो। इसी प्रकार जीवराशि हो। इसका कैसा फल होगा इसका सविस्तार वर्णन लेखक ने देह-जीवराशि फल प्रकरण में दे दिया है।

( ख ) "देहजीवसमायुक्तैः" का यहाँ अर्थ देह जीव राशियों से नहीं है प्रत्युत उनके अधिपति से है क्योंकि राशियां आपस में मिलती नहीं।

देहाधिपति तथा जीवाधिपति यदि देह राशि में या जीव राशि में दोनों एक साथ पापग्रहों के साथ बैठे हों तो उस राशि की दशा में जातक की मृत्यु अवश्य होती है, इसमें कोई संशय की बात नहीं है। देह या जीव राशि में पाप ग्रह होने मात्रसे वे राशियां अरिष्टप्रद हो जाती हैं, उनमें देहाधिपति या जीवाधिपति दोनों पापाक्रांत एक साथ हों तो वे अपनी दशा में जातक को बिना मारे नहीं छोड़तीं। देहाधिपति तथा जीवाधिपति ये दोनों जिस किसी राशि में एक साथ पाप ग्रहों के साथ बैठे हों तो उस राशि की दशा में जातक की मृत्यु होती है और देह जीव राशियों की दशा भी अरिष्ट प्रद होती है। ( इसका सविस्तार विवेचन पुस्तक में किया जा चुका है )।

देहराशि में जीवाधिपति पापग्रह से युक्त होकर बैठा हो तो देहराशि की दशा में महारोग होता है और जीवराशि में देहाधिपति पापयुत हो तो महद्भय होता है। देहराशि में पापयुत देहाधिपति हो और वहाँ जीवाधिपति न हो तो देहराशि में रोग भय होगा पर मृत्यु नहीं क्योंकि लेखक के मत तथा अनुभव से स्वगृही राशि में अथवा उच्चस्थ राशि में जातक की मृत्यु नहीं होती जब तक बलाबल से वह अत्यन्त पापग्रस्त न हो इसलिए देह या जीव राशि में जब तक देहाधिपति तथा जीवाधिपति ये दोनों पाप ग्रहों से युक्त होकर न बैठे हों तो देह या जीव राशि में ( जहाँ ये दोनों बैठे हों ) मृत्यु नहीं होती। स्वगृही उच्चादि राशि को छोड़ अन्य किसी भी राशि में देहाधिपति जीवाधिपति दोनों ग्रह एक साथ पापाक्रांत होकर बैठे हों तो देहाधिपति-जीवाधिपति स्थित राशि में मरण ( अवश्य ) होता है।

( ग ) "अधिरोगो भवेद्द्वाभ्याम्"—

देहाधिपति और जीवाधिपति दोनों एक साथ जिस किसी राशि में बैठे हों ( और उनके साथ और कोई ग्रह न हो ) तो उस राशि की दशा में रोग होता है। उनके साथ यदि कोई तीसरा ग्रह पापी हो तो उस राशि की दशा में अवश्य मृत्यु होती है और यदि वहाँ कोई चौथा ग्रह ( पापी ) बैठा हो तो मृत्यु अवश्य होती है। तात्पर्य यह है कि देहाधिपति और जीवाधिपति में दोनों जिस भी राशि में दो या दो

से अधिक पापी ग्रहों के साथ बैठे हों तो उस राशि की दशा में मृत्यु अवश्य होती है। इससे यह भी सिद्ध होता है कि यदि देह या जीव राशि में देह या जीवाधिपति दोनों एक साथ दो या दो से अधिक पापी ग्रहों के साथ बैठे हों तो उस राशि में भी अवश्य मृत्य होती है। वहाँ स्वगृही होने का बल चला जाता है।

## जातक पारिजाते

( २ ) ( क ) पापोनात्कर्कटे याते मातृबंधुवधूमृतिः ॥ १८ ॥
कन्यायाः कर्कटे याते पूर्वभागे महान्भवेत्।
उत्तरां दिशमाश्रित्य शुभयात्रां गमिष्यति ॥ २१ ॥

अर्थः—कालचक्र में जिस किसी नक्षत्र चरण की महादशा में कन्या के बाद कर्क की दशा आती है वहाँ कर्कराशि की दशा के आरम्भ में जातक महान् ( बड़ा व्यक्ति ) हो जाता है और उसे उत्तर देशों की ओर शुभ यात्रा करनी पड़ती है पर कर्क की दशा में माता, बंधु अथवा वधू की मृत्यु हो जाती है।

( ख ) कर्कात्तु हरौ याते व्रणं वदेत् बुधः ॥ १९ ॥
कर्कटाद्दक्षिणे सिंहे कार्यहानिश्च रोगकृत्।
दक्षिणां दिशमाश्रित्य पश्चादागमनं भवेत् ॥ २३ ॥

जिस नक्षत्र चरण की दशाक्रम में कर्क के बाद ही सिंह की दशा आती है वहाँ सिंहराशि की दशा में जातक को व्रण का रोग होता है और किए हुए काम की विफलता होती है, काम में हानि होती है, रोग होता है। काम से उसे दक्षिण देश में जाना पड़ता है ( पर कार्य सिद्धि न होने पर ) सीधे लौटना पड़ता है।

( ग ) सिंहात्तु मिथुनं याते स्वस्त्रीव्याधिमृतिर्भवेत् ॥ १९ ॥
सिंहात्तु मिथुनं याते पूर्वभागं विसर्जयेत्।
कार्यारंभे तु नैऋर्त्यां सुखयात्रां गमिष्यति ॥ २२ ॥

जिस नक्षत्र चरण की दशा क्रम में सिंह के बाद मिथुन राशि की दशा आती है वहां मिथुनराशि की दशा में जातक की स्त्री को व्याधि या व्याधि से मृत्यु हो जाती है मिथुन की दशा का पूर्वभाग अशुभ रहता है, इसे छोड़ कर परभाग ( परार्द्ध ) में जातक किसी काम के आरम्भ करने के लिए नैऋर्त्य दिशा को सुख पूर्वक जाता है।

( घ ) मीनात्तु वृश्चिके याते ज्वरं भवति देहिनाम् ।। १८ ।।
मीनात्तु वृश्चिकाक्रांते उदग्गच्छति संकटम् ।। २४ ।।

जिस नक्षत्र चरण की दशा क्रम में मीन के बाद वृश्चिक राशि की दशा आती है वहाँ वृश्चिक राशि की दशा में जातक को ज्वर होता है तथा उसे वृश्चिक राशि की दशा में जल से संकट होता है। जल संकट से तात्पर्य जल में डूबना या जल प्लावनादि से है।

( ङ ) चापान्मेषभयं यात्रा व्याधिर्बन्धुमृतिर्भवेत् ।। २४ ।।
पुत्रबंधुमृत्ति विद्याच्चापान्मेषगते पुनः ।। २० ।।

जिस नक्षत्र चरण की महादशा में धनु के बाद ही मेषराशि की दशा आती है वहाँ मेषराशि की दशा में जातक को यात्रा में भय ( कष्ट ) पुत्र बंधु आदि की मृत्यु होती है।

वक्तव्यः—कालचक्र दशा क्रम में जहाँ कन्या के बाद ही कर्क राशि की तथा सिंह के बाद मिथुन राशि की दशा आती है वहाँ कर्क तथा मिथुन राशि की दशा को माण्डूकी गति कहते हैं। और जहाँ कन्या के बाद कर्क और फिर उसके बाद सिंह राशि की दशा आती है वहाँ सिंह राशि मर्कटी गति संज्ञक राशि है। जहाँ मीन के बाद वृश्चिक की तथा धनु के बाद मेष की दशा आती हैं वहाँ वृश्चिक तथा मेष राशि को सिंहावलोक मार्ग कहते हैं।

जातक पारिजात तथा बृहद् पाराशर होरा शास्त्र में तथा अन्यत्र सर्वत्र माण्डूक, मर्कटी तथा माण्डूकी राशि, क्रम से कन्या के बाद कर्क, कर्क के बाद सिंह, सिंह के बाद वाली मिथुन राशि को ही कहा है। इसी प्रकार दशा क्रम में जहाँ मीन के बाद वृश्चिक तथा धनु के बाद मेष राशि आती है उसी की संज्ञा सिंहावलोक है। पर ऐसा क्रम केवल सव्य नक्षत्रों की दशा में ही है। अपसव्य नक्षत्रों की महादशा में मिथुन के बाद सिंह, सिंह के बाद कर्क तथा कर्क के बाद कन्या राशि की व्युत्क्रम दशा आती है। ऐसी सिंह, कर्क तथा कन्या राशि को माण्डूकी राशि नहीं कहा जा सकता। माण्डूकी राशि ग्रन्थ में निर्धारित है। कन्या के बाद वाली कर्क तथा सिंह के बाद वाली मिथुन राशि ही माण्डूकी राशि है।

| नवमांश राशि | नवमांश राशि की महादशा में नव राशियां | राशियों का साधारण फल | नवमांश राशि | नवमांश राशि की महादशा में राशियों की दशा | राशियों की दशा का फल |
|---|---|---|---|---|---|
| | १ मेष | रत्न पीड़ा | | ४ कर्क | पत्नी बाधा |
| | २ वृष | धान्यवर्धन | | ५ सिंह | त्वक्षि रोग |
| | ३ मिथुन | ज्ञान संपन्न | | ३ मिथुन | वृक्ष बाधा |
| १ मेष | ४ कर्क | धनपति | २ वृष | १० मकर | पाप कर्म |
| | ५ सिंह | शत्रुवाधा | | ११ कुंभ | वाणिज्य |
| वर्ष १०० | ६ कन्या | स्त्री नाश | वर्ष ८३ | १२ गीन | सर्वार्थसिद्धि |
| | ७ तुला | राजमंत्रित्व | | १८ वृश्चिक | अग्निसेभय |
| | ८ वृश्चिक | मरण | | ७ तुला | राज्यमान |
| | ९ धनु | अर्थलाभ | | ६ कन्या | शत्रुवर्धन |
| | २ वृष | अर्थ लाभ | | ४ कर्क | संकट |
| | १ मेष | ज्वर | | ५ सिंह | राजप्रकोप |
| | १२ मीन | मातुलप्रीति | | ६ कन्या | भ्रातृ पूजा |
| ३ मिथुन | ११ कुंभ | शत्रुवर्द्धन | ४ कर्क | ७ तुला | लोक प्रिय |
| | १० मकर | चोर बाधा | | ८ वृश्चिक | पितृ बाधा |
| वर्ष ८३ | ९ धनु | शास्त्रसंवंध | वर्ष ८६ | ९ धनु | |
| | १ मेष | शास्त्र वर्द्धन | | १० मकर | |
| | २ वृष | कलह | | ११ कुम्भ | |
| | ३ मिथुन | सुख | | १२ मीन | |
| | ८ वृश्चिक | कलह | | | |
| | ९ तुला | अधिक | | | |
| | ६ कन्या | अतिलाभ | | | |
| ५ सिंह | ४ कर्क | मृग बाधा | | | |
| | ५ सिंह | पुत्र लाभ | | | |
| वर्ष१०० | ३ मिथुन | शत्रु वर्द्धन | | | |
| | २ वृष | | | | |
| | १ मेष | | | | |
| | १२ मीन | दीर्घ यात्रा | | | |

| नवमांश राशि | महादशा वर्ष | राशियों की दशा | दशा वर्ष | दशा का साधारण फल |
|---|---|---|---|---|
| | | ११ कुम्भ | ४ | धन लाभ। |
| | | १० मकर | ४ | द्रव्य लाभ। |
| | | ९ धनु | १० | भ्रात संसर्ग। |
| | | १ मेष | ७ | भ्रातृ विवर्धन। |
| ६ | ८५ | २ वृष | १६ | पुत्र वृद्धि। |
| | | ३ मिथुन | ९ | शत्रु वर्धन। |
| कन्या | | ४ कर्क | २१ | स्त्रियां प्रीति। |
| | | ५ सिंह | ५ | व्याधि वर्द्धन। |
| | | ६ कन्या | ९ | पुत्र वृद्धि |
| | | ७ तुला | १६ | अर्थ लाभ। |
| | | ८ वृश्चिक | ७ | भ्रातृ वर्द्धन ( भाई को लाभ |
| | | ९ धनु | १६ | वा भ्राता से लाभ ) वा |
| | | १० मकर | ४ | भाई का पैदा होना। |
| ७ | ८३ | ११ कुम्भ | ४ | तात सौभाग्य ( भाई से लाभ |
| | | १२ मीन | १० | मातृ विरोधता। माता से विवाद |
| तुला | | ८ वृश्चिक | ७ | स्त्रा विरोध |
| | | ७ तुला | १६ | जलबाधा |
| | | ६ कन्या | ९ | वृद्धि |
| | | ४ कर्क | २१ | अर्थ नाश। |
| | | ५ सिंह | ५ | राजविरोध। |
| | | ३ मिथुन | ९ | भूमि लाभ। |
| | | २ वृष | १६ | अर्थ लाभ। |
| ८ | | १ मेष | ७ | |
| | ८६ | १२ मीन | १० | |
| वृश्चिक | | ११ कुंभ | ४ | |
| | | १० मकर | ४ | |
| | | ९ धनु | १० | धन लाभ |
| | | १ मेष | ७ | धन लाभ। |
| | | २ वृष | १६ | भूमि विवर्धन। |
| | | ३ मिथुन | ९ | सर्वार्थ सिद्धि। |
| | | ४ कर्क | २१ | सर्व सिद्धि। |
| ९ | १०० | ५ सिंह | ५ | पूर्व वृद्धि। |
| | | ६ कन्या | ९ | कलह। |
| धनु | | ७ तुला | १६ | अर्थ लाभ। |
| | | ८ वृश्चिक | ७ | रोग। |
| | | ९ धन | १६ | सुत वृद्धि। |

| नवमांश राशि | महादशा वर्ष | राशियों की दशा | दशा वर्ष | राशिदशा का साधारण फल |
|---|---|---|---|---|
| | | १० मकर | ४ | पुत्र लाभ । |
| | | ११ कुम्भ | ४ | धान्य विवर्द्धन । |
| | | १२ मीन | १० | कल्याण । |
| | | ८ वृश्चिक | ७ | मृग बाधा । |
| १० | ८५ | ७ तुला | १६ | अर्थ लाभ । |
| | | ६ कन्या | ९ | शत्रुवर्द्धन । |
| मकर | | ४ कर्क | २१ | श्री । |
| | | ५ सिंह | ५ | मृग बाधित्ता । |
| | | ३ मिथुन | ९ | वृक्ष बाधा । |
| | | २ वृष | १६ | अर्थलाभ । |
| | | १ मेष | ७ | अक्षिरोग । |
| | | १२ मीन | १० | दीर्घयात्रा । |
| ११ | | ११ कुंभ | ४ | स्वस्थ विवर्द्धन । |
| | ८३ | १० मकर | ४ | सर्वसिद्धि । |
| कुम्भ | | ९ धनु | १० | शत्रुविवर्द्धन । |
| | | १ मेष | ७ | सौख्य विनाश । |
| | | २ वृष | १६ | मरणं । |
| | | ३ मिथुन | ९ | कल्याण । |
| | | ४ कर्क | २१ | धनवृद्धि । |
| | | ५ सिंह | ५ | राजपूजन । |
| | | ६ कन्या | ९ | अर्थलाभ । |
| १२ | | ७ तुला | १६ | लाभ । |
| | ८६ | ८ वृश्चिक | ७ | ज्वर । |
| मीन | | ९ धनु | १० | शत्रुविवर्द्धन । |
| | | १० मकर | ४ | जाया विरोध । |
| | | ११ कुंभ | ४ | जल विरोध । |
| | | १२ मीन | १० | सर्व सौभाग्य । |

| (मण्डूक राशि) | दशा फल | (सिंहावलोक) | संकट। |
|---|---|---|---|
| ६ कन्या<br>४ कर्क | रोग,पूर्वभागे महत्फलम्। उत्तरदेशे सुखपूर्वक यात्रा। | मीन वृश्चिक<br>१२ ८ | संकट से मुक्ति |
| ( मर्कटी ) | | मकर<br>धनु | यात्राभयं, बध,बंधुमृति। |
| सिंह मिथुन<br>५ ३ | पूर्वभागो विसृज्यते।<br>नैर्ऋत्यां सुखं यात्रा। | (सिंहावलोक) | संपद् विवाहश्च। |
| ( मर्कटी ) | कार्य हानि, दक्षिण देशयामित्य प्रसक्तं गमनं भवेत्। | धनु मेष<br>९ १ | स्त्री प्राप्ति। |
| कर्क<br>सिंह | | तुला | |
| (मर्कटीमाण्डूका) | निर्धनो भवेत्। | ( सिंहावलोक )<br>वृश्चिक<br>मेष | दक्षिणे गमनं सुखं। |
| मिथुन<br>३ | उदक् गच्छति संकटम्। | | |

## विंशोत्तरी तथा कालचक्र के समन्वय से अरिष्ट विचार

विंशोत्तरी महा दशा में निम्नलिखित ग्रह तथा उनकी राशियां पाप फलद हैं।

लग्न यदि—

मेषहो = बुध; वृष = चन्द्र, बृहस्पति, मिथुन = सूर्य, मंगल, कर्क = बुध, सिंह = बुध, कन्या = चन्द्र, मंगल, तुला = बृहस्पति, सूर्य, वृश्चिक = बुध, धनु = शनि, शुक्र, चन्द्र, मकर = बृहस्पति, कुम्भ = चन्द्र, बृहस्पति, मीन = शुक्र, सूर्य, शनि ये उपरोक्त ग्रह उपरोक्त लग्न कुण्डलियों में विंशोत्तरी दशा में पाप फल देते हैं क्योंकि उक्त लग्न कुण्डलियों में ये न तो केन्द्रेश हैं और न त्रिकोणेश। विंशोत्तरी दशा में जब इनकी दशा हो और उसी समय उसी ग्रह की जीव, देह, सिंहावलोक मण्डूक मर्कटी राशि ( राशीश ) की भी दशा हो और ये राशियां पापाक्रांत हों तो दोहरा अरिष्ट होगा।

उदाहरणः—किसी का जन्म नक्षत्र प्रथम वर्ग के १० सव्य नक्षत्रों में से किसी एक नक्षत्र के द्वितीय चरण में हो, लग्न मिथुन हो और वर्तमान विंशोत्तरी दशा

मंगल की हो और उसी समय पापाक्रांत सिंहावलोक की भी ( काल चक्र ) दशा हो तो यह योग अत्यन्त पाप फलद होगा। इसी प्रकार उपरोक्त सव्य नक्षत्रों के तृतीय चरण में मेष राशि की कालचक्र दशा अधिक पाप फलद होगी यदि उसी समय विंशोत्तरी में भी मंगल की दशा है। इसी प्रकार अन्य नक्षत्र चरण की पापाक्रांत देह जीवादि राशियों की विंशोत्तरी में उसी समय चलने वाली दशा पर विशेष विचार करना चाहिए। ऐसे योगों की तालिका बनाना बहुत ही श्रम साध्य है। जातक-विशेष की कुण्डली की दोनों दशाओं को बना कर उनके समन्वय से फल आंकना उचित है। लेखक ने अनेक कुण्डलियों में ऐसे योगों का फल निर्विवाद पाया है। उपरोक्त फल अरिष्ट तथा अनिष्ट प्रसंग में कहा गया है। मारक प्रसंग में विंशोत्तरी के मारक ग्रहों से विचार करना अधिक उपयुक्त होता है।

२. विंशोत्तरी दशा में निम्नलिखित मारकेश तथा मारक ग्रह हैं। उनकी दशा के समय वे जिस राशि के स्वामी होकर मारकेश हुए हैं, उस समय उसी राशि की कालचक्र दशा पापक्रांत देह या जीव से भी चल रही हो तो उस दशा में मृत्यु निःसंदेह होती है। उस समय यदि सिंहावलोकादि की दशा चल रही हो तो भी अनिष्ट होता है। अनिष्ट का अर्थ है पतन, दुःख, शोक, ताप, धन हानि आदि सामाजिक अनभिलिषित अवस्थाएं। अरिष्ट का अर्थ है दुर्घटनाएं ( accidents ) बड़ी बीमारी, शारीरिक आघात, अपमृत्यु, मृत्यु अर्थात् शारीरिक ताप। पापाक्रांत देह राशि में शारीरिक कष्ट, पर मृत्यु नहीं, जीव में मृत्युभय। ये अरिष्ट प्रद श्रेणी में हैं। सिंहावलोकादि दशाएं अनिष्ट प्रद श्रेणी में हैं। विंशोत्तरी के पापी ग्रहों और कालचक्र के सिंहावलोक मण्डूकादि राशियों का सम्बन्ध पाप फल अनिष्ट प्रसंग में समझना चाहिए। विंशोत्तरी के मारकेश और उसी समय पापाक्रांत देह जीव राशीश की दशा का फल अरिष्ट प्रसंग में समझना चाहिए। इन योगों का फल बलाबल के अनुसार होता है जिसे स्वबुद्धि से ही निर्णय किया जा सकता है। मारक ग्रह अनिष्ट फल देते ही हों ऐसा नहीं है। राजभोग करते हुए भी मृत्यु होती है, शारीरिक कष्ट होता है, इस लिए मारकेशों का फल मारक प्रसंग में ही आंकना चाहिए।

विंशोत्तरी दशा क्रम में साधारणतया द्वितीयेश व सप्तमेश वृहस्पति, शुक्र, बुध तथा चन्द्रमा मारकेश कहे जाते हैं। मारक प्रसंग में ये क्रमशः निर्बली है अर्थात् वृहस्पति समस्त मारकेशों में बली मारकेश है। इस संबंध में लेखक के लघुपारा-

शरी भाष्य नामक ग्रंथ के आयुर्दायाध्याय को भलीभांति मनन करना चाहिए। यह ग्रंथ श्री मोतीलाल बनारसी दास, नेपाली खपड़ा, वाराणसी ने प्रकाशित किया है। इसी पुस्तक में कालचक्र पद्धति पर भी संक्षिप्त विचार किया गया है। उसीका विस्तार प्रस्तुत ग्रंथ है।

## विंशोत्तरी

### मारक-मारकेशों तथा पापी ग्रहों की सूची

| लग्न | सप्तमेश | द्वितीयेश | पापीग्रह | द्वादेशश | अष्टमेश |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | शुक्र | शुक्र | श. मं. बु. | वृहस्पति | मंगल |
| वृष | × | बुध | वृ. शु. चं. | मंगल | वृहस्पति |
| मिथुन | वृहस्पति | चन्द्र | श. मं. सू. | शुक्र | शनि |
| कर्क | × | × | × | बुध | शनि |
| सिंह | × | बुध | वृ. श. | चन्द्र | वृहस्पति |
| कन्या | वृहस्पति | शुक्र | मं. चं. श. | सूर्य | मंगल |
| तुला | × | × | | बुध | शुक्र |
| वृश्चिक | शुक्र | वृहस्पति | बु. श. मं. | शुक्र | बुध |
| धनु | बुध | × | शु. श. | मंगल | चन्द्र |
| मकर | चन्द्र | × | वृ. मं. | वृहस्पति | सूर्य |
| कुम्भ | × | वृहस्पति | बु. चं. | शनि | बुध |
| मीन | बुध | × | शु. श. सू. | शनि | शुक्र |

कालचक्र में सव्य तथा अपसव्य में परिस्थितिवश बुध वृहस्पति की राशियां ही जीव राशियां है तथा अपसव्य एवं सव्य चक्र में मंगल, शनि, शुक्र, चन्द्रमा की राशियां देह संज्ञक राशियां हैं। इसका निर्णय चक्रानुसार करना चाहिए। सारणी दी जा चुकी है। ये ही ग्रह विंशोत्तरी में मारकेश हैं मारकेशों के साथ का शनि मारकेश हो जाता है, मारकेश वृहस्पति के साथ का मंगल भी मारकेश हो जाता है। विशेष विवरण के लिए तथा सही सही मारकेशों का निर्णय करने के लिए लेखक के लघुपाराशरी भाष्य ग्रंथ को देखना चाहिए। वहां ऐसी अनेक सारणियां दी गई हैं जिनमें शुभ अशुभ, मारकेशों का उल्लेख हैं।

सारांश यह है कि जब मारक ग्रहों की विंशोत्तरी दशा चल रही हो और उसी समय विंशोत्तरी मारकग्रह की राशि की काल चक्र में भी पापक्रांत देह या जीव की दशा चल रही हो मारक फल अवश्य होता है। जीव राशि में निश्चय से मृत्यु, देह में संदिग्ध मृत्यु। इसी प्रकार कालचक्र की शुभ राशियों तथा उसी समय चल रही कारक ग्रहों की राशियों का शुभ फल आंकना चाहिए।

## मारकेशों का अपवाद

विंशोत्तरी में मारकेश की दशा हो, उस मारक राशि में मारकेश के साथ शनि बैठा हो अथवा कहीं भी उस मारकेश के साथ शनि बैठा हो तो कालचक्र में उस समय आने वाली देह या जीव राशि की दशा में घोर अरिष्ट कालचक्र नियमानुसार होना चाहिए क्योंकि वहां वह देह या जीव राशि शनि के साहचर्य से पापी हो जाती है पर विंशोत्तरी मतानुसार उस मारकेश की दशा का फल अमारक हो जाता है और तब मारक फल शनि में होता है ऐसी स्थिति में कालचक्रान्तरगत देह या जीव में शरीरांत नहीं होगा।

उदाहरणः—वृश्चिक लग्न हो, वृहस्पति द्वितीयस्थ हो, साथ में शनि बैठा हो तो उस जातक को मारक फल बृहस्पति में न होकर शनि की महादशा में होगा। अब यदि उसी जातक का जन्म अश्विन्यादि १० सव्य नक्षत्रों में प्रथम चरण का हो तो वहां जीव राशि धनु पापाक्रान्त है। उसी समय धनु की कालदशा चल रही हो तो कालचक्रानुसार उसका मरण धनु में होना चाहिए पर विंशोत्तरी अनुसार वह राशि ( धनु ) अमारक हो जाएगी। तब बृहस्पति की दशा में मृत्यु संदिग्ध हो जायगी अथवा नहीं ही होगी।

---

# चन्द्र-हस्त-विज्ञान

पृष्ठ संख्या १०००, चित्र संख्या ११७०, पक्की कपड़े की जिल्द, २०)

उपर्युक्त हस्त रेखा पुस्तक जो कि चन्द्रदत्त पन्त द्वारा हिन्दी में लिखी गई है। हिन्दी संसार में अपनी समानता नहीं रखती। इस पुस्तक में हस्त रेखा के साथ-साथ ग्रहंयोगों की दृष्टि ( माउन्टस ) से पूर्ण जीवन वृत्तान्त आधुनिक ढंग पर नवग्रह ( हर्षल, नैपच्यून, प्लूटो ) आदि की रेखा युति द्वारा भाग्य, हृदय, मस्तिष्क, आयु, स्वास्थ्य, विवाह, यशकीर्ति, सभी प्रेम सफलता, सन्तान, धन-सम्पत्ति तथा अकल्पित शुभाशुभ घटनाओं को जानने की सबसे सरल रीति इस प्रकार लिखी गई है कि साधारण हिन्दी जानने वाला व्यक्ति भी एक बार इस पुस्तक को आद्योपान्त पढ़कर, बिना किसी कठिनाई के एक हस्तरेखा विशेषज्ञ के समान सभी पूर्वोक्त घटनाओं का यथा समय वर्णन करने में पूर्ण रूप से समर्थ हो सकता है। क्योंकि इसमें ११७० हाथ चित्रों का अनुपम समूह प्रत्येक पैरे के साथ, अलग-अलग दिया गया है। जिससे निरीक्षक को एक ही पृष्ठ पर चित्रांकित रेखा वर्णन मिल सकेगा। प्रत्येक पैरे के कथनानुसार उसका चित्र उसके साथ होना ही इसकी विशेषता है। सभी प्रकार के हाथों के लक्षण, बनावट आकृति तथा गुण दोषों का वर्णन बड़े ही अनुभव के साथ किया गया है जिसके पठन-पाठन से मनुष्य सहज ही त्रिकालज्ञ होकर, अपना तथा दूसरों का परोपकार करके धन, कीर्ति और सुयश प्राप्त कर सकता है। यह ग्रंथ ज्योतिषियों के लिये ही नहीं बल्कि सभी व्यक्तियों के लिये समान रूप से उच्च कोटि फल देने वाला है। साथ ही रोचक भी इतना है कि एक बार प्रारम्भ कर लेने पर आद्योपान्त कर लेने की गुदगुदी हर समय हृदय से लगी रहती है। १००० पृष्ठ तथा ११७० चित्रों वाला कोई भी हस्तरेखा ग्रंथ हिन्दी ही नहीं बल्कि अन्य भाषाओं में बनकर तैयार नहीं हो सका है। उंगली से पौरुओं से लेकर मणिकटिबन्ध तक आये प्रत्येक चिह्न का वर्णन बड़ी ही सावधानी से किया गया है जिससे प्रत्येक सङ्कल्प विकल्प की पूर्ति तथा भावी घटना चक्र के जाल से बचने का पूर्ण समाधान किया गया है। जन्म तिथि ठीक होने पर किसी भी शुभाशुभ घटना के घटने का वर्ष-मास तथा तारीख जानने का सहज उपाय विस्तारपूर्वक लिखा गया है। विशेष प्रशंसा से क्या लाभ, पाठक एक बार स्वयं ही पढ़ लेने पर मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करने के लिये उत्सुक तथा बाध्य हुये बिना नहीं रह सकते। मूल्य २०.००

प्रकाशक :—

मोतीलाल बनारसीदास